# राजशेखररूपकावली

(भाग-२)

(१. बालभारतम् २. कर्पूरमञ्जरी
३. विद्धशालभञ्जिका)

प्रो० रमेशकुमार पाण्डेय




अमर ग्रन्थ पब्लिकेशन्स
दिल्ली-११०००९

# अनुक्रम

# बालभारतम्

## पात्र-परिचय

### पुरुष-पात्र

| | |
|---|---|
| सूत्रधार | नाटक का सचालक |
| वाल्मीकि | रामायण के प्रणेता |
| व्यास | महाभारत के प्रणेता |
| युधिष्ठिर | नाटक के नायक |
| भीमसेन | युधिष्ठिर के अनुज |
| अर्जुन | „ „ |
| नकुल | „ „ |
| सहदेव | „ „ |
| धृष्टद्युम्न | द्रौपदी (नायिका) के भाई |
| भीम, द्रोण, कर्ण, | स्वयवर-द्रष्टा |
| कृष्ण, बलराम, प्रद्युम्न | „ |
| दुर्योधन | द्यूत का प्रणेता, प्रतिनायक |
| दु शासन | दुर्योधन का अनुज |
| विकर्ण | सत्यमार्ग का अनुयायी |
| शकुनि | दुर्योधन का मामा, द्यूत-विद्या का आचार्य |
| विदुर | धर्म-मार्ग के अनुयायी, द्यूत-विरोधी |
| पुरुष | सेवक |
| बन्दी | „ |

## स्त्री-पात्र

| | |
|---|---|
| **द्रौपदी** | नायिका |
| **सखी** | द्रौपदी की सहेली |
| **सुनन्दा** | युधिष्ठिर की सेविका |
| **सुरेखा** | दुर्योधन की सेविका |

# बालभारतम्

## प्रथमोऽङ्कः

नम शिवाय ससारसरोजस्य रजस्विन ।
विकासनैकसूर्याय सङ्कोचसकलेन्दवे ॥ १ ॥

ये सीमन्तितभस्मगात्ररजसो ये कुम्भकद्वेषिणो,
ये लीढा श्रवणाश्रयेण फणिना ये चन्द्रशैत्यद्रुह. ।
ते रुष्यद्गिरिजाविभक्तवपुषश्चित्तव्यथासाक्षिण,
स्थाणोर्दक्षिणनासिकापुटभुव श्वासानिला पान्तु व ॥ २ ॥

(नान्द्यन्ते)

**सूत्रधार** —(परिक्रम्य विचिन्त्य च) अहो ! किमपि कमनीया कवेरात्मन्याशी ।

---

मकरन्दपूर्ण (अथवा रजोगुणयुक्त) ससार रूपी कमल के विकास के लिए एकमात्र सूर्य तथा उस ससार-कमल के सकोच (सहार) के लिये पूर्ण चन्द्र भगवान् शकर को प्रणाम है ।

स्थाणु (भगवान् शकर) की दाहिनी नाक से निकलने वाले वायु आप लोगो की रक्षा करे, जिन्होने शकरजी के शरीर के भस्म को सीमन्तयुक्त (या धारीदार) बना दिया है, जो कुम्भक प्राणायाम के द्वेषी है । जिन्हे कान के सर्प पी रहे है, जो चन्द्रमा की शीतलता के द्वेषी है और जो पृथक् व्यञ्जित हो रहे क्रुद्ध पार्वती के शरीर वाले शकरजी की चित्तव्यथा के साक्षी है ।

(नान्दी के अन्त मे)

**सूत्रधार**— (घूमकर तथा सोचकर) अहा ! कवि ने अपने विषय मे कितना सुन्दर आशीर्वाद कहा है—

**आद्य कन्दो वेदविद्यालताना जैह्व चक्षुर्निर्निमेष कवीनाम् ।**
**यो येनार्थी तस्य तत् प्रक्षरन्ती वाङ्मूर्तिर्मे देवता सन्निधत्ताम् ॥ ३ ॥**

**व्यासो वैखानसवृषा सत्य सत्यवतीसुत ।**
**भारती भारतकविर्देयाद् द्वैपायनो मम ॥ ४ ॥**

(विमृश्य) अहो । मसृणोद्धता सरस्वती यायावरस्य, यदाह—

**ब्रह्मभ्य शिवमस्तु वस्तु वितत किञ्चिद् वय ब्रूमहे**
**हे सन्त । शृणुतावधत्त विधृतो युष्मासु सेवाञ्जलि ।**
**यद्वा किं विनयोक्तिभिर्मम गिरा यद्यस्ति सूक्तामृत**
**माद्यन्ति स्वयमेव तत्सुमनसो याच्ञा पर दैन्यभू ॥ ५ ॥**

(पुरोऽवलोक्या) कथम् । एते महोदयनगरलीलावतसा विद्वास सामाजिका । तदेव विज्ञापयामि ।

---

जो वेद विद्यालताओ की आद्य कन्द है, कवियो की निर्निमेष जिह्वारूपी चक्षु है तथा जो जिस विषय का अर्थी है उसे वैसा देने वाली है और वाणी ही जिनकी मूर्ति है वे देवता (सरस्वती) मेरे पास रहे ॥ ३ ॥

मुनिश्रेष्ठ सत्यवादी सत्यवती-पुत्र महाभारतकार द्वैपायन व्यास मुझे वाणी (या महाभारत की कथा का ज्ञान) दे ॥ ४ ॥

(विचार कर) अहा । यायावर-कुलोत्पन्न (राजशेखर कवि) की सरस्वती बडी ही कोमल तथा उद्दात्त है । जैसा कि कहा है—

ब्राह्मणो का कल्याण हो । हे सज्जनो । आपके सामने हम कोई प्रशस्त वस्तु कह रहे है, आप ध्यान देकर सुनिये, आपकी सेवा मे यह अञ्जलि समर्पित है (अर्थात् यह अञ्जलिबद्ध प्रार्थना है), अथवा इन विनयोक्तियो से क्या यदि मेरी वाणी मे सुवचन का अमृत है तो वह स्वय सज्जनो को तृप्त करेगा । याचना तो अत्यन्त दीनता का स्थान है ॥ ५ ॥

(सामने देखकर) क्या ये महानगर महोदय (कान्यकुब्ज) के लीलाशिरोमणि विद्वान् सामाजिक है । तो इनसे इस प्रकार प्रार्थना करता हूँ ।

(अञ्जलिं बद्ध्वा)

सा सूक्तिर्निधिनाथकेलिचषक वेणीविभूषामणि
सीताया स च कुम्भसमभवमुने प्राप्ता च सैकावली।
पर्यङ्क स च विद्रुमद्रुममयस्तद्रामसिंहासनम्
चिह्न यस्य यशोनिधिर्विजयता सोऽय रघोरन्वय ॥ ६ ॥

अत्र हि—

नमितमुरलमौलि पाकलो मेकलानाम्,
रणकलितकलिङ्ग केलिकृत्केरलेन्द्रै.।
अजनिजितकुलूत कुन्तलाना कठोरो
हठहृतरमठश्री श्रीमहीपालदेव ॥ ७ ॥

तेन च रघुवशमुक्तामणिनार्यावर्तमहाराजाधिराजेन श्रीनिर्भयनरेन्द्रनन्दनेनाराधिता सभासद । सर्वानिव वो गुणाकर समाहूय सप्रश्रय विज्ञापयति । विदितमेतत्तु भवता यदुत नाट्याचार्येण रङ्गविद्याधरेण प्रतिज्ञातम्—

---

(हाथ जोडकर)

वह सूक्ति (वाल्मीकि कृत), कुबेर की क्रीडा का पानपात्र, सीता की वह चूडामणि, अगस्त्य मुनि से प्राप्त वह एकावली माला, विद्रुमलता की वह शय्या तथा वह जगत्प्रसिद्ध श्रीराम का सिहासन— ये जिसके चिह्न है ऐसा वह रघु का वश विजय को प्राप्त हो। अर्थात् रघुवश की ये विशेषताएँ लोकप्रसिद्ध है ॥ ६

श्रीमहीपालदेव नाम के राजा है, जिन्होने मुरलदेश वालो का सिर नीचा कर दिया है, मेकल देशवासयो के लिये हाथी के ज्वर के समान है, युद्ध मे कलिङ्ग देशवासयो को पराजित कर दिया है, केरल चन्द्रमा के लिये क्रीडा की तटभूमि है, अथवा केरल नरेशो के साथ रणक्रीडा करते है, युद्ध मे कुलूतदेशवासियो की जीत कुन्तलदेशवासियो के लिए कुठार सदृश है तथा रमठ देश की लक्ष्मी को हठात् हरण कर लिये है ॥ ७ ॥

उन रघुवश के मुक्तामणि, आर्यावर्त के महाराजाधिराज श्रीनिर्भयराज के पुत्र ने सभासदो को अधिकृत किया है। आप सभी से यह गुणाकर (सूत्रधार) नम्रतापूर्वक सूचित करता है कि यह तो आप लोगो को विदित ही है कि नाट्याचार्य रङ्गविद्याधर ने यह प्रतिज्ञा की है—

**राजशेखरकवेर्महात्मनो बालभारतमिद हि नाटकम्।**
**योऽभिनेष्यति रसैर्निरन्तर मत्सुता स परिणेष्यति क्षितौ ॥ ८ ॥**

(आकाशे) तत्रभवन्त कि ब्रूथ। इद तद्बालभारत "प्रचण्डपाण्डवमिति" यस्य सञ्ज्ञान्तरम्। (अञ्जलि बद्ध्वा) यथादिशन्ति परिषदग्रेसरा । (किञ्चित् सलज्जम्) भवदनुचरा पञ्चभ्रातरो वय पञ्चापि नाम समर्थास्तदभिनये। कि पुनरस्माक पितृव्यपुत्रा भरतपुत्राश्च ते सन्ति। ते च तदभिनेतुमिच्छन्ति न च ते शक्नुवन्ति। एतन्निमित्त महदस्वैर वैर वर्तते। (आकाशे) तत्रभवन्त । कि ब्रूथ। एकविषयाभिलाषो हि वैरकन्द कन्दलयति। तद्भवद्भि सह कुलान्तकर वैर तेषा यतो दुर्बुद्धयस्ते, सुबुद्धयो हि भवन्त । उक्त हि तेनैव महामन्त्रिपुत्रेण।

**श्रिय प्रसूते विपदो रुणद्धि यशासि दुग्धे मलिन प्रमार्ष्टि।**
**सस्कारशौचेन पर पुनीते शुद्धा हि बुद्धि किल कामधेनु ॥ ९ ॥**

---

महात्मा राजेशखर कवि के रस से सर्वथा पूर्ण इस बालभारत नाटक का जो पृथ्वी पर अभिनय करेगा, वह मेरी कन्या से विवाह करेगा।

(आकाश में) श्रीमान् लोग । क्या कह रहे है कि यह वह बालभारत है, जिसका प्रचण्ड-पाण्डव भी नाम है ? (हाथ जोडकर) सभासदो मे श्रेष्ठ आप लोग जैसी आज्ञा दे रहे है (कुछ लज्जित होकर) हॉ, आप लोगो के अनुचर हम पॉच भाई हैं, हम पॉचो ही उसके अभिनय मे समर्थ है किन्तु हमारे चचेरे सौ भाई भी जो भरतपुत्र (नाटक-प्रदर्शक) है। वे भी उसे अभिनीत करनाचाहते है, पर वे कर नही सकते। इस कारण उनका हम लोगो के साथ महान् वैरभाव हो गया है। (आकाश में) क्या कहते है— एक विषय (वस्तु) की अभिलाषा वैर के मूल को जन्म देती है। आप लोगो के साथ उनका कुल नाशकारी वैर हो गया है। क्योकि वे दुर्बुद्धि है और आप लोग सुबुद्धि है। इस विषय मे महान् सुमन्त्री के पुत्र ने कहा है—

शुद्ध बुद्धि लक्ष्मी को उत्पन्न करती है, विपत्तियो को दूर करती है, यश प्रदान करती है, मलिनता को नष्ट करती है और सस्कारो को पवित्र कर आत्मा को पवित्र करती है, इसीलिये यह निश्चित रूप से कामधेनु है ॥ ९ ॥

(अञ्जलि बद्ध्वा) प्रतिग्रहीतमार्यवच । बद्धो वाससि ग्रन्थि । तदित्थमाममन्ति—

**अनूचानो हि यद् ब्रूते सा स्वयम्भू सरस्वती ।**
**तदार्ष न मृषार्थ स्यात् सा दृष्टिर्विदुषा दृढा ॥ १० ॥**

अपि च—

**आपन्नार्तिहर पराक्रमधन सौजन्यवारानिधि-**
**स्त्यागीसत्यसुधाप्रवाहशशभृत्कान्त कवीना मत ।**
**वर्ण्य वा गुणरत्नरोहणगिरे कि तस्य साक्षादसौ**
**देवो यस्य महेन्द्रपालनृपति शिष्यो रघुग्रामणी ॥ ११ ॥**

तत्र चैवविधो दैवज्ञाना प्रवाद ।

**बभूव वल्मीकभव पुरा कविस्तत प्रपेदे भुवि भर्तृमेण्ठताम् ।**
**तत स्थितो यो भवभूतिरेखया स वर्तते सम्प्रति राजशेखर ॥ १२ ॥**

(आकाशे) कि ब्रूथ । तत्प्रस्तूयतामिति । यदादिशन्ति गुरव ।

---

(हाथ जोडकर) आप लोगो का वचन स्वीकार कर लिया । वस्त्र मे गॉठ बाध ली । क्योकि ऐसा माना जाता है ।

वेदाध्यायी जो बोलता है वह स्वय प्रादुर्भूत सरस्वती है, वह ऋषि का वचन है और असत्य नही हो सकता । वही विद्वानो की सुदृढ दृष्टि है ॥ १० ॥

और भी—

वे दु खितो के दु ख को दूर करने वाले, पराक्रमी, सज्जनता के सागर, दानी, सत्यामृत के प्रवाहार्थ चन्द्रमा के समान कमनीय, कवियो मे समादृत है अथवा गुणो के (आश्रयभूत) पर्वत है । उन राजशेखर कवि का क्या वर्णन किया जाए, जिनके रघुवशियो मे श्रेष्ठ राजा महेन्द्रपाल साक्षात् शिष्य है ॥ ११ ॥

उस (कवि के विषय) मे दैवज्ञो (ज्योतिषियों) का ऐसा कहना है—

जो प्राचीन काल मे वाल्मीकि थे और पुन भर्तृमेण्ठ बने तथा तदनन्तर भवभूति नाम से स्थित हुये वे ही इस समय राजशेखर के रूप मे स्थित है ॥ १२ ॥

(आकाश में) क्या कह रहे हैं— कि उसे उपस्थित करे ? तो गुरुजनो का जैसा आदेश है ।

(नेपथ्ये गीयते)

**हरचूडामणिरिन्दुस्त्रिजगद्दीपश्च दिनकरो देव ।**
**मासाना सङ्गताविह लोकस्य हिताय वर्तेते ॥ १३ ॥**

**सूत्रधार**—(आकर्ण्य) कथम् । उपक्रान्त भरतपुत्रै । यद्वाल्मीकिव्यासयो प्रावेशिकी ध्रुवा[1] गीयते । (विचिन्त्य) ध्रुवा हि नाट्यस्य प्रथमे प्राणा । यत—

**प्रथयति पात्रविशेषान्सामाजिकजनमनासि रञ्जयति ।**
**अनुसन्दधाति च रसान्नाट्यविधाने ध्रुवा गीति ॥ १४ ॥**

तद्भवतु । अहमप्यनन्तरकरणीयाय सज्जीभवामि । (इति निष्क्रान्त)

---

(नेपथ्य मे गान हो रहा है)

शकरजी के शिरोमणि चन्द्रमा तथा त्रैलोक्य को प्रकाशित करने वाले सूर्यदेव इस ससार के हितार्थ मासान्त मे एकत्र है अर्थात् आज पूर्णिमा या अमावस का दिन है ॥ १३ ॥

**सूत्रधार**— (सुनकर) तो कुशीलवो ने तो प्रारम्भ ही कर दिया ? क्योकि वाल्मीकि और व्यास के प्रवेश की ध्रुवा गीति गायी जा रही है । (सोचकर) नाटक के प्रारम्भ मे ध्रुवा प्राण होती है । क्योकि—

नाट्यविधान मे ध्रुवा गीति पात्रविशेषो को प्रसिद्ध करती है, दर्शको का मनोरञ्जन करती है और रसो का सधान करती है ॥ १४ ॥

तो ठीक है, मैं भी बाद के कृत्यो के लिये तैयार हो जाऊ । (निकल जाता है) ।

---

१ नाटयशास्त्र के पॉचवे अध्याय में ध्रुवा गीति का वर्णन करते हुये उसके पॉच प्रकारो का निर्देश किया गया है—
'यथायोग्या ध्रुवा पञ्च तथा वक्ष्यामि यत्नत ।
आदावुत्थापनी कार्या परिवर्तस्तथा भवेत् ॥
अवकृष्टाड्डिता श्चैव विक्षिप्ता चैव पञ्चमी ।
एव पञ्च ध्रुवा ज्ञेया उपोहनसमन्विता ॥
तालवादिद्ध नियमा ध्रुवा तु परिकीर्त्ति

इति प्रस्तावना[1] ।

(तत प्रविशति वाल्मीकिर्व्यासश्च)

**व्यास** —(सपादोपग्रहम्) अद्भुतसम्भव एष व्यास पाराशर्योऽभिवादये ।

**वाल्मीकि** —(पृष्ठे पाणि निधाय) वत्स ! सात्यवतेय ! स्वप्रबन्धपरिसमाप्त्या वर्धस्व ।

**व्यास** —परमनुग्रहीतोऽस्मि । (अञ्जलिं बद्ध्वा)

**योगीन्द्रश्छन्दसा द्रष्टा रामायणकविर्भुवि ।**
**वल्मीकजन्मा जयति प्राच्य प्राचेतसो मुनि ॥ १५ ॥**

**वाल्मीकि** —अष्टादशपुराणसङ्ग्रहकारिन् ! महान् वर्तते तवेतिहासो भारतम् ।

---

**प्रस्तावना समाप्त ।**

(तदनन्तर वाल्मीकि तथा व्यास प्रवेश करते हैं)

**व्यास**—(पैर छूकर प्रणाम करके) अद्भुत जन्म वाला यह पराशर-पुत्र आपको प्रणाम करता है ।

**वाल्मीकि**— (पीठ पर हाथ रखकर) वत्स सत्यवती-पुत्र ! अपने ग्रन्थ की समाप्ति से वृद्धि प्राप्त करो ।

**व्यास**— परम अनुगृहीत हूँ । (हाथ जोडकर)

मन्त्रो के द्रष्टा रामायण-निर्माता वल्मीक से उत्पन्न प्राचीन योगीन्द्र, प्रचेतापुत्र मुनि की जय हो ॥ १५ ॥

**वाल्मीकि**—अठारह पुराणो के सग्रह कर्ता ! आपका इतिहास-ग्रन्थ महाभारत महान् है ।

---

१ टिप्पणी—साहित्यदर्पण में प्रस्तावना का लक्षण इस प्रकार दर्शाया गया है-
'नटी विदूषको वापि पारिपार्श्विक एव वा ।
सूत्रधारेण सहिता सलाप यत्र कुर्वते ॥
चित्रैर्वाक्यै स्वकार्योत्थै प्रस्तुताक्षेपिभिर्मिथ ॥'(६ ।३१-३२)

**व्यास**—(सलज्जम्) पुन पुनरविनयोद्घाटनेन लज्जयति मामुपाध्याय । कि वय रामायणकवे पुरत ।

**ये विद्यापरमेश्वरा स्तुतधियो ये ब्रह्मपारायणे**
**येषा वेदवदादृता स्मृतिमयी वाग् लोकयात्राविधौ ।**
**स्नाता स्वर्गतरङ्गिणीमपि सदा पूता पुनन्त्यत्र ता**
**व्युत्पत्त्या परया रसोपनिषदो रामायणस्यास्य ते ॥ १६ ॥**

किञ्च, भगवन् प्रथमकवे ।

**यदुक्तिमुद्रा सुहृदर्थवीथी कथारसो यश्चुलुकैश्चुलुक्य ।**
**कर्णामृतस्यन्दि च यद्वचासि रामायण तत्कवितॄन् पुनाति ॥ १७ ॥**

**वाल्मीकि.**—वत्स कृष्णद्वैपायन । कस्य पुन कवेर्वचो भारतस्य षोडशीमपि कला कलयति यत—

**धर्मे चार्थे च कामे च मोक्षे च भरतर्षभ ।**
**यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत्क्वचित् ॥ १८ ॥**

---

**व्यास**— (सलज्ज) बार-बार अविनय को बताकर गुरुदेव हमे लज्जित कर रहे है । रामायण-कवि के सामने हम लोग क्या है ?

आप विद्या के परमेश्वर है तथा ब्रह्मज्ञान मे आपकी बुद्धि की परम प्रशसा है । ससार के जीवन मे आपकी स्मृति तुल्य वाणी (अर्थात् रामायण) वेद के समान आदृत है ? आपके इस रामायण की सरस वाणियॉ अवगाहन करने पर पवित्र स्वर्गगङ्गा को भी सदा पवित्र करती है ॥ १६ ॥

और हे आदिकवि ।

जिस रामायण की उक्तियॉ हितकारी अर्थो से पूर्ण है, जिसका कथा-रस चुल्लू से पीने योग्य है तथा जिसके वचन कानो मे अमृत टपकाने वाले है, यह रामायण कवियो को पवित्र करता है ॥ १७ ॥

**वाल्मीकि**— वत्स कृष्णद्वैपायन । किस कवि की वाणी महाभारत की सोलहवी कला की तुलना कर सकती है । क्योकि—

धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष के विषय मे जो यहॉ है वह अन्यत्र भी है, पर जो यहॉ नही है वह कही नही है ॥ १८ ॥

किञ्च—

**दन्तोलूखलिभि शिलोञ्छिभिरिद कन्दाशनै फेनपै**
**पर्णप्राशनिभिर्मिताम्बुकवलै काले च पक्वाशिभि ।**
**नीवारप्रसृतिंपचैश्च मुनिभिर्यद्वा त्रयीध्यायिभि·**
**सेव्य भव्यमनोभिरर्थपतिभिस्तद्वो महाभारतम् ॥ १९ ॥**

किन्तु श्रुतमस्माभिर्यदुत रसविरसे कष्टकाव्येऽभिनिविष्टोऽसीति ।

**व्यास**—इदमुपाध्यायपादेभ्यो विज्ञाप्यते ।

**विनायको य शिवयोरपत्यमर्ध पुमानर्धमिभश्च देव ।**
**स वर्तते भारतसहिताया वृत्तस्तपोभिर्मम लेखकोऽत्र ॥ २० ॥**

तेन च्छलयितुमहमुपक्रान्त । यदुत बाढमह ते लिपिकर । कि पुनर्येन रहसा लिखेय तेन यदि सरभसे तत्ते विघ्न स्यात् । ततो मयापि प्रतिच्छलित । ओम् । अस्तु । कि पुनर्भवता भावयता लिखितव्यमित्यत काव्यकष्टेऽभिनिविष्टोऽस्मि ।

---

और भी—

आपका महाभारत दन्तोलूखली, शिलोञ्छवृत्ति वाले, कन्दमूल खाने वाले, फेन पीने वाले, पत्ते खाने वाले एव थोडा जल पीने वाले, समय पर पक्व खाने वाले, मुट्ठीभर नीवार पकाने वाले एव वेद का अध्ययन करने वाले अर्थज्ञ मुनियो द्वारा सेवन करने योग्य है ॥ १९ ॥

किन्तु हमने सुना है कि तुम रस से विमुख कष्ट काव्य (कूटार्थयुक्त काव्य) मे सलग्न हो ?

**व्यास**— गुरुदेव से बता रहा हूँ ।

पार्वती-शकर के पुत्र देव गणेश, जो आधे मनुष्य तथा गज है, वे इस महाभारत-सहिता मे मेरे तप से माँगे जाने पर लेखक बने ॥ २० ॥

उन्होने मुझे ठगना चाहा— कि ठीक है मै तेरा लेखक बनूँगा किन्तु जिस वेग से मै लिखूँगा, यदि उस वेग से निर्माण नही करोगे तो तुम्हे विघ्न होगा । तो मैने भी जवाब मे छल किया— कि ठीक है किन्तु आपको भी समझते हुये लिखना है । एतदर्थ कठिन काव्य मे सलग्न हुआ ।

**वाल्मीकि**—कियान्वर्तते ते नवेतिहास ।

**व्यास**—समाप्त एव । कि तूपाध्यायपादै स्वयवराय पाण्डवप्रवेश यावदाकर्णित एव ।

**वाल्मीकि**—तदेहि । प्राप्ता सायन्तनी सन्ध्यामुपास्महे । तत श्रावयिष्यसि । सम्प्रति हि—

**अयमहिमरुचिर्भजन् प्रतीची कुपितवलीमुखतुण्डताम्रबिम्ब ।**
**जलनिधिमकरैरुदीक्ष्यते द्राड्नवरुधिरारुणमासपिण्डलोभात् ॥ २१ ॥**

अपि च—

**निर्यद्वासरजीवपिण्डकरणी बिभ्रत् कवोष्णौ करै-**
**र्भ्राजिष्ठ रविबिम्बमम्बरतलादस्ताचलं चुम्बति ।**
**किं चास्तोकतम· कलापकलनाश्यामायमान मनाग्,**
**धूमध्यामपुराणचित्ररचनारूप जगज्जायते ॥ २२ ॥**

---

**वाल्मीकि**— नवीन इतिहास कितना है ?

**व्यास**— पूरा हो गया । आचार्य ने स्वयवर मे पाण्डवो मे प्रवेश तक तो सुना ही है ।

**वाल्मीकि**— तो आओ, साय सध्या की उपासना करे । फिर सुनूँगा । इस समय—

क्रुद्ध बन्दर के मुख के समान ताम्रवर्ण बिम्बवाले पश्चिम दिशा मे गये उस सूर्यदेव को समुद्र के मकर सद्य निकले नवीन रक्त से लाल मासपिण्ड के लोभ से देख रहे है ॥ २१ ॥

और भी—

अल्प उष्ण किरणरूपी हाथो से दिन के प्राणो के निकलते समय पिण्डदान करते हुए सूर्यमण्डल आकाश से अस्ताचल पर्वत की ओर जा रहा है, एवम् शनै-शनै बढते हुए अन्धकार समूह से काला होता हुआ जगत् धूम से अस्पष्ट चित्र के समान दिखायी दे रहा है ॥ २२ ॥

(इति परिक्रम्य निष्क्रान्तौ)

इति विष्कम्भक ।

(तत प्रविशति ब्राह्मणवेषो युधिष्ठिरो भीमसेनादयश्च)

**सहदेव**—इत इत ।

(सर्वे परिक्रामितकेन)

**युधिष्ठिर**—वत्स सोदर वृकोदर। परपुरञ्जय धनञ्जय। मण्डितपाण्डवकुल नकुल। द्विषद्दु सह। सहदेव। इह हि महाराजसमाजे न जाने कमवलम्बिष्यते राधावेधवैजयन्ती।

**भीम**—(विहस्य)

**आर्यो वेति निजा न विक्रमकला त्व विश्वरक्षामणि**
**कि ब्रूमोऽस्य किरीटिनो भुजबल द्रोणेन यस्योपमा।**
**माद्रीनन्दनयोर्नरेन्द्र। विनयच्छत्र हि वीरव्रत**
**न भ्राता स तवास्ति यस्य पुरतो राधा परो विध्यति॥ २३॥**

---

(घूमकर दोनो निकल जाते है।)

विष्कम्भक समाप्त हुआ।

(तदनन्तर ब्राह्मण-वेषधारी युधिष्ठिर और भीमसेन आदि प्रवेश करते है।)

**सहदेव**— इधर से इधर से। (सभी घूमकर)

**युधिष्ठिर**— वत्स सहोदर भीम। दूसरे के नगर को जीतने वाले धनजय। पाण्डव-कुल के शृङ्गार नकुल। शत्रुओ के लिए दु सह सहदेव। यहाँ महाराजाओ के समाज मे मालुम नही राधा-वेध की कीर्ति किसे मिलेगी ?

**भीम**—(हँसकर)

आप अपनी पराक्रमशालिता को नही जानते, आप विश्वरक्षा की मणि है, अर्थात् विश्वरक्षा की सामर्थ्य रखते है। इस किरीटी अर्जुन के बाहुबल को क्या कहे ? इसकी तुलना द्रोणाचार्य से है। हे राजन्। माद्री के दोनो पुत्रो का पराक्रम विनम्रता मे ढँका है। आपका ऐसा कोई भाई नही है, जिसके रहते दूसरा कोई लक्ष्य बेधे॥ २३॥

**अर्जुन —**

**दुर्नम यदि मुरारिकार्मुक दुर्भिद यदि शरव्यमुच्छ्रितम् ।**
**दुर्जया यदि च राजमण्डली तत्प्रभो ! द्रुपदजा न दुर्लभा ।। २४ ।।**

**नकुल** —निखिलनरेन्द्राधिष्ठितान् मञ्चसञ्चयानपास्य मुनिजनप्रायविप्रजनपरिगृहीत मञ्चमारोहाम । वयमपि ब्राह्मणवेषधारिण एव ।

**(सर्वे समारुह्य यथोचितमुपविशन्ति)**

**(नेपथ्ये)**

इदो इदो कुमारधिट्ठज्जुणो भट्टिदारिआ अ । [इत इत कुमारधृष्टद्युम्नो भर्तृदारिका च ।]

**युधिष्ठिर** —प्राप्तैव स्वयवरयित्री ।

**(तत प्रविशति सधृष्टद्युम्ना द्रौपदी वन्दी सखी च परिक्रामितकेन)**

**धृष्टद्युम्न** ——(एकतोऽवलोक्य) कथ तात द्रुपदमनुग्रहीतु महर्षयोऽपि स्वयवरयात्रामञ्चमध्यासते । तदेनानभ्यर्चयामि । (सप्रणयमञ्जलि बद्ध्वा ।)

---

**अर्जुन**—हे राजन् ! यदि मुरारि का धनुष कठिनता से नम्र करने योग्य है । बाण का लक्ष्य यद्यपि ऊचा और दुर्भेद्य है और राजमण्डली भी कठिनता से जीती जा सकती है, पर द्रौपदी दुर्लभ नही है ॥ २४ ॥

**नकुल**— राजाओ द्वारा अधिष्ठित सपूर्ण मञ्चो का त्याग कर मुनि-तुल्य ब्राह्मणो से अधिष्ठित मञ्चो पर हम आरूढ हो, क्योकि हम भी वेष तो विप्रो का ही रखे है ।

(सभी चढकर यथोचित बैठ जाते हैं ।)

(नेपथ्य में)

कुमार धृष्टद्युम्न तथा महाराज कुमारी इधर से, इधर से चले ।

**युधिष्ठिर**— यह स्वय वरण करने वाली आ गई ।

(तदनन्तर धृष्टद्युम्न के साथ द्रौपदी बन्दी तथा सखी आती है, घूमकर)

**धृष्टद्युम्न**—(एक ओर देखकर) क्या, पिता द्रुपद पर अनुग्रह करने के लिए महर्षिगण भी स्वयवर-यात्रा के मञ्च पर बैठे है ? तो इनकी अभ्यर्थना करुँ । (सादर हाथ जोडकर)

स्वस्त्यापस्तम्ब ! तुभ्य त्वमसि ननु मुने ? कस्य नो माननीय-
स्त्वा वन्दे याज्ञवल्क्य ! द्विजसदसि कवे ! त्वा स्तुवे भारतस्य ।
विश्वामित्र पवित्र जगति विजयता काममत्रे ! नमस्ते
विश्वप्रष्ठे वसिष्ठे कृतनतिरपरान् स्तौमि हर्षान्महर्षीन् ॥ २५ ॥

द्रौपदी—(प्रणमति) णमो णमो महामुणीण तुम्हाणम् । [नमो नमो महामुनिभ्यो युष्मभ्यम् ।]

धृष्टद्युम्न —(अन्यतोऽवलोक्य)

लक्ष्मीसवननैर्भुजैर्नृपतय स्वस्त्यस्तु व स्वागतम्
नन्वेते गृहमेधिना धुरि वय यद्यूयमभ्यागता ।
दृष्ट केन भवादृशा पुनरियान्पूज्य समाजो जग-
त्युत्कण्ठा भवता च सम्प्रति पुर सेय स्थिता द्रौपदी ॥ २६ ॥

सखी—इदो इदो भट्टिदारिआ । [इत इतो भर्तृदारिका ।]

---

हे आपस्तम्ब ! आपको नमस्कार है । हे मुने ! आप किसके मान्य नही है ? अर्थात् सभी के है । हे याज्ञवल्क्य ! द्विजसभा मे आपको प्रणाम करता हूँ । महाभारत के रचयिता व्यास ! आपकी स्तुति करता हूँ । विश्वामित्र ससार मे पर्याप्त पवित्र है । अत्रि ! आपको नमस्कार है । विश्वपूज्य वसिष्ठ को नमस्कार है । अन्य ऋषियो को भी प्रेम से नमस्कार करता हूँ ।

द्रौपदी— (प्रणाम करती है) आप सभी मुनियो को प्रणाम करती हूँ ।

धृष्टद्युम्न— (दूसरी ओर देखकर)

लक्ष्मी के आराधक भुजाओ से युक्त राजा लोगो ! आपका मङ्गल हो । आपका स्वागत है । आप लोगो का यहाँ पदार्पण हुआ, अत हम निश्चय ही गृहस्थो मे श्रेष्ठ है । जगत् मे आप जैसो का इतना बडा समुदाय किसने देखा है ? आप लोगो की उत्कण्ठा का आस्पद यह द्रौपदी सामने है ॥ २६ ॥

सखी— राजपुत्री ! इधर से आवे ।

**युधिष्ठिर**—(सस्पृहमवलोक्य) हहो लोचनचकोरकौ ! आतृप्तेरापिबत द्रौपदी-वदनेन्दुचन्द्रिकाम् ।

**कण्ठे मौक्तिकदाम गण्डतलयो कार्पूरमच्छ रज**
**सान्द्र चन्दनमङ्गके विचिकिलस्त्रक्शेखर मूर्धनि ।**
**तन्वी बाढमिय चकास्ति तरुणी चीनाशुके बिभ्रती**
**शीताशोरधिदेवतेव गलिता व्योम्नि द्रुत गच्छत ॥ २७ ॥**

**भीम**—(द्रौपदीसम्भावनमनुसन्धाय स्वगतम्)

**पद्भ्या मुक्तास्तरलगतय सश्रिता लोचनाभ्या**
**श्रोणीबन्धस्त्यजति तनुता सेवते मध्यभाग ।**
**धत्ते वक्ष कुचसचिवतामद्वितीयं तु वक्त्र**
**त्वद्गात्राणा गुणविनिमय कल्पितो यौवनेन ॥ २८ ॥**

**अर्जुन**—(स्वगतम्) हृदय ! कारय चाक्षुषी पारणाम् । पुरतो द्रौपदी । अस्या खलु वयोविशेषोचितमिदमधुना सम्भाव्यते ।

---

**युधिष्ठिर**—(सस्पृह देखकर, स्वगत)—हे लोचनचकोरो ! तुम दोनो तृप्ति तक द्रौपदी के मुख-चन्द्रिका का पान करो ।

द्रौपदी के गले मे मुक्ता-माला है, गालो पर स्वच्छ कर्पूर-रज है । शरीर पर गाढे चन्दन का लेप है, सिर पर खिले हुए पुष्पो की माला है, रेशम के दोनो वस्त्रो को धारण करती हुई यह कृश शरीर वाली तरुणी द्रौपदी चन्द्रलोक की अधिष्ठात्री देवता के समान शोभायमान हो रही है, जो शीघ्रता से आकाश मे जा रहे चन्द्र से च्युत हुई है ॥ २७ ॥

**भीम**—(द्रौपदी को देखकर, स्वगत)

नितम्ब कृशता को छोड रहा है और मध्यभाग कृशता को ग्रहण कर रहा है । पैरो ने चञ्चल गति छोड दी और वह चञ्चल गति ऑखो ने ग्रहण कर ली । वक्ष स्थल स्तनद्वय को प्राप्त हो गया और मुख अद्वितीय हो गया । यौवन ने इसके शरीर मे गुणो का परिवर्तन कर दिया ॥ २८ ॥

**अर्जुन**—(मन में) हृदय ! भूखी ऑखो का पारण कराओ । सामने द्रौपदी है । सप्रति इसकी अवस्थानुरूप ऐसी सभावना है ।

**शारीद्यूतकलाकुतूहलि मनश्छेकोक्तिशिक्षारति-**
**र्नित्य दर्पणपाणिना सहचरीवर्गेण चाचार्यकम् ।**
**प्रौढस्त्रीरचितानुवृत्तिषु रसो बाल्येऽपि लज्जा मनाक्**
**स्तोकारोहिणि यौवने मृगदृश कोऽप्येष रम्य क्रम ॥ २९ ॥**

**नकुल**—(स्वगतम्) नेत्रे ! यथाशक्ति विस्तार भजतम् ।

**स्मितपरिचितावृत्तिर्वाचामपाङ्गतरङ्गित**
**नयनचरित पादन्यासो नितम्बभरालस ।**
**अहह ! सुतनोर्लीलासूत्रै कृत पदमङ्गके**
**वहतु मदन शोभामात्र धनुर्ननु सम्प्रति ॥ ३० ॥**

**सहदेव**—(स्वगतम्) क्षण चक्षुषी निमेषदोषमपाकुरुतम् । इदमग्रे हृदयलेह्यममानुष लावण्यम् ।

---

थोडा आरूढ यौवन वाली इस मृगनयनी द्रौपदी मे यह सुन्दर क्रम दिखलाइ पड रहा है— इसका मन शारी (पाशा-विशेष) द्यूत मे कुतूहल वाला हो गया है, विदग्ध वचनो की शिक्षा मे इसका प्रेम हो गया है, सदैव हाथो मे दर्पण लिये रहती है, यह सखियो से (कामकला) सीखती है, प्रौढ स्त्रियो द्वारा की जा रही मनोनुकूल बातो का आनन्द अनुभव करती है और बालसुलभ आचरणो मे भी कुछ लज्जित हो सामने आ रही है ॥ २९ ॥

**नकुल**— (स्वगत) नेत्र ! यथाशक्ति विस्तृत हो जाओ ।

यह मुस्कराहट के साथ वचन बोलती है । इसकी ऑखे कटाक्ष के साथ चलती है । पाद-विक्षेप नितम्ब के भार से अलस होता जा रहा है । अहा ! इस सुन्दरी के अग मे लीलासूत्रो ने स्थान बना लिया है । अब कामदेव निश्चय ही केवल शोभा के लिये धनुष ढो रहा है ॥ ३० ॥

**सहदेव**—(मन में) हे ऑखो ! क्षणभर के लिये निमेष के दोष को दूर करो । यह आगे हृदय से आस्वाद लेने योग्य अलौकिक सौन्दर्य जो है ।

**तरङ्गय मनाग् दृशौ स्थगय दिङ्मुखान्युत्पलै**
**करौ वलय ! जायता सरसिजाकरो जङ्गम ।**
**विहस्य पुनरुक्तता सुतनु ! लम्बयैकावली-**
**मुदञ्चय मुख भवत्ययमकाण्डचन्द्रोदय ॥ ३१ ॥**

**बन्दी**—(तार स्वरमास्थाय)

**सकलभुवनरक्षा स्रस्ततन्द्रा नरेन्द्रा**
**शृणुत गिरमुदारामादराच्छ्रावयामि ।**
**इह हि सदसि राधा य शरव्या करोति**
**स्मरविजयपताका द्रौपदी तत्कलत्रम् ॥ ३२ ॥**

**सखी**—कथ । विब्भमतण्डविदभूलदामञ्जरी भमररिञ्छोलीलञ्छिदेण णअणकन्दोट्टवत्तेण घोट्टन्त विअ दोवदीवअणलावण सअ इदोमुह पडिवट्टणि णरेन्दचक्क । [कथ विभ्रमताण्डवितभ्रूलतामञ्जरी भ्रमररिञ्छोलीलाञ्छितेन नयनकन्दोद्वर्तेन घट्टयदिव द्रौपदीवदनलावण्य सर्वमितोमुख परिवर्तते नरेन्द्रचक्रम् ।]

**बन्दी**—अहह ! कुसुमायुधस्याप्रतिहत भगवत शासनम् । यत—

---

हे सुन्दर शरीर वाली द्रौपदी ! जरा ऑखो को चलाओ और दिशाओ को कमलो से भर दो । हाथो की चलाओ, जिससे जङ्गम कमलो का समूह उत्पन्न हो जाय । अपने हास्य से एकावली (हार) को व्यर्थ कर दो । मुख उठाओ और बिना समय का चन्द्रोदय हो जाय ॥ ३१ ॥

**बन्दी**—(उच्च स्वर का आश्रय लेकर)

हे समस्त लोको की रक्षा करने वाले राजाओ ! प्रमाद रहित होकर सुनो । इस उदार वाणी को आदरपूर्वक सुना रहा हूँ । इस सभा मे जो राधा को बाण का लक्ष्य बनायेगा, कामदेव की विजयपताका-स्वरूप द्रौपदी उसकी स्त्री होगी ॥ ३२ ॥

**सखी**— क्या, विलासयुक्त भ्रू-मञ्जरी रूप भ्रमर-पक्ति से युक्त नयनकमलखण्डो से मॅडराकर द्रौपदी के मुख-सौन्दर्यामृत को पीते हुये सारा राज-समुदाय इधर ही उन्मुख हो गया है ।

**बन्दी**— अहा ! भगवान् कामदेव का अप्रतिहत शासन है । क्योकि—

**जात ताण्डवितभ्रु चक्षुरधुना कण्ठो लुठत्पञ्चम**
**सवृत्तोऽस्य, करोत्यय तरलित हार करान्दोलनै ।**
**मिथ्यासौ स्मयते स्थितो भणितिभि किं चैष वैपञ्चिको**
**यत्सत्य मदिरा विनैव मदनो यूना मदोन्मादभू ॥ ३३ ॥**

कथम्, अहम्पूर्विकया सर्वेऽपि धनुरारोपयितु सरम्भन्ते ।

**धृष्टद्युम्न**—हहो कन्दर्पचण्ड । निवार्यतामियमहमहमिका महीपालानाम् ।

**बन्दी**—(किञ्चिदुच्चै )

**सर्वे कार्मुककर्मठा क्षितिभुज सर्वे च शृङ्गारिण**
**सर्वे मानमदोद्धता शृणुत मे वन्द्य वचो बन्दिन ।**
**दुर्धर्ष धनुरच्युतस्य पणित तच्चाध्यवस्यत्यसौ**
**यस्य स्थाम महर्द्धि, तद्धिततम व्रीडा यश खण्डिनी ॥ ३४ ॥**

**(सर्वे परिक्रामितकेन)**

---

इसकी ऑख की पुतलियॉ नाचने लगी । इसका पञ्चम कण्ठ लडखडाने लगा । यह हार की हाथो से हिला-हिला कर चचल करने लगा । यह झूठे ही मुस्करा रहा है । यह वीणा बजाने वाला वार्तालाप मे सलग्न हो गया । यह सत्य ही है कि कामदेव बिना मदिरा के ही युवको को उन्मत्त बना रहा है ॥ ३३ ॥

क्या, सभी 'मै पहले, मै पहले' करते धनुष चढाने के लिये उद्योग कर रहे है ।

**धृष्टद्युम्न**— अहा । प्रचण्ड कामदेव । राजाओ की यह 'मै पहले' 'मै पहले' की वृत्ति को रोकिये ।

**बन्दी**— (कुछ ऊचे स्वर में)

सभी राजा धनुर्विद्या मे निपुण है, सभी शृङ्गारी है और सभी मानमद मे उत्कृष्ट है, आप लोग मुझ बन्दी की इस माननीय बात को सुने । भगवान् विष्णु का दुर्धर्ष धनुष बाजी पर लगा है, अत वही उद्योग करे, जिसका बल महान् हो । यह उसके अत्यन्त हित की बात है । क्योकि (चाप न चढाने पर) जो लज्जा होगी, वह यश को नष्ट करने वाली है ॥ ३४ ॥

(सभी चलते हुए)

**बन्दी**—(द्रौपदी प्रति)

शम्भोर्मूर्ध्नि गतागतानि कुरुते या चन्द्रलेखाङ्किते
तस्या शान्तनवोऽयमुज्ज्वलयशा स्वर्गापगाया सुत ।
वन्दित्वा तमुदग्रभार्गवशरश्रेणीव्रणालङ्कृतम्
भीष्म सुभ्रु ! तत स्वयवरनृपान् प्रत्येकमालोकय ॥ ३५ ॥

**सखी**—दुवदणदिनि ! गङ्गातणओ सतणवो एसो । ता गुरुत्तरेण पणमिज्जदु । [द्रुपदनन्दिनि ! गङ्गातनय शान्तनव एष । तद्गुरुत्वेन प्रणम्यताम् ।]

**द्रौपदी**—जो किल कुमारस्सबह्मआरी । णमो णमो कोरवपाण्डवाण पिदामहस्स । [य किल कुमारसब्रह्मचारी । नमो नम कौरवपाण्डवाना पितामहाय ।]

**(सर्वे परिक्रामितकेन)**

**बन्दी**—(स्वगतम्) अये ! भगवतो भीष्मादनूनगरिमा द्रोणाचार्य एष । (सप्रकाशम्)

---

**बन्दी**—(द्रौपदी से)

हे सुन्दर भ्रुवो वाली ! जो शिव के चन्द्रलेखा से अलकृत मस्तक पर सचरण करती है, उन स्वर्ग-नदी गङ्गा के पुत्र, ये उज्ज्वल यश वाले शान्तनुनन्दन भीष्म है । भार्गव परशुराम के बाण-समूह के लगने से व्रणो के द्वारा अलकृत इन भीष्म को प्रणाम कर फिर स्वयवर मे आये राजाओ को क्रम से देखो ॥ ३५ ॥

**सखी**—द्रुपदनन्दिनि ! ये गङ्गापुत्र शान्तनुतनय भीष्म है । इन्हे गुरुतुल्य समझ कर प्रणाम करो ।

**द्रौपदी**—ये कुमार जन्म से ही ब्रह्मचारी है । कौरव-पाण्डवो के पितामह को प्रणाम है ।

(सब चलते हैं)

**बन्दी**—(मन में) अरे ! ये भीष्म से अन्यून गरिमा वाले द्रोणाचार्य है । (प्रकट में)

सदाशिवप्रशिष्योऽयमवधि सर्वधन्विनाम्।
आकर्णपलित सुभ्रु ! द्रोणाचार्य प्रणम्यताम्॥ ३६ ॥

**द्रौपदी**—जो कोरवपण्डवाण धणुव्वेअविज्जागुरु । [य कौरवपाण्डवाना धनुर्वेद-विद्यागुरु ।]

(वन्दी निजदो स्तम्भसम्भावनागर्वचर्विततविवेकान्नृपतीनवलोकयति)

**द्रोण** —

शिष्योऽस्मि भार्गवमुने कुरुपाण्डवाना
कोदण्डकर्मणि गुरुस्तदिद ब्रवीमि।
हे भूभुजो जयवपूषि धनूषि धत्त
मुक्त्वार्जुनं तु भुवि विध्यति कोऽत्र राधाम्॥ ३७ ॥

**द्रौपदी**—णमो दे दोणस्स सकलकोरवपाण्डवाण गुरुस्समुक्खस्स । [नमस्ते द्रोणाय सकलकौरवपाण्डवाना गुरूणा मुख्याय ।]

(सर्वे परिक्रामितकेन)

---

हे सुभ्रु ! ये सदाशिव के प्रशिष्य समस्त धनुर्धारियो मे श्रेष्ठ, कर्णपर्यन्त श्वेत बाल वाले द्रोणाचार्य है, इन्हे प्रणाम करो ॥ ३६ ॥

**द्रौपदी**— जो कौरव-पाण्डवो के धनुर्वेद-विद्या के गुरु है ।

(बन्दी अपने बाहुस्तम्भ के देखने के गर्व से नष्ट विवेक वाले राजाओ को देखता है ।)

**द्रोण**— मै भार्गव परशुराम का शिष्य हूँ और कौरव-पाण्डवो का धनुर्विद्या मे गुरु हूँ । मैं कहता हूँ कि हे राजाओ ! जयशरीर और धनुष को पृथ्वी पर रख दो । अर्जुन को छोडकर कौन राधा का वेध करेगा ? ॥ ३७ ॥

**द्रौपदी**—समस्त कौरव-पाण्डवो के गुरुओ मे प्रधान द्रोणाचार्य को नमस्कार है ।

(सभी लोग घूमकर)

**बन्दी—**

**दूरोदञ्चिमरीचिरत्नरचनाचित्र तनुत्र तनो-**
**रुत्कृष्य त्रिदशेश्वराय ददतो यस्य स्मित चक्षुषा।**
**पाञ्चाली वदनेन्दुसुन्दरतया तेनैव पर्यश्रुणा-**
**सोऽय पश्यति दुर्धर धनुरिद राधा च राधासुत ॥ ३८ ॥**

(विचिन्त्य स्वगतम्) अहो । महाप्रभाव भार्गव धनुर्यदमुना मम चक्षुर्ज्ञानमुन्मीलित येनात्र प्रभाव भाव च भूपतीना प्रत्यक्षमिव पश्यामि ।

**सखी**—सहि । दाणकित्तिसतापिदसुअणकणो एसो । [सखि । दानकीर्तिसमर्पितसुवर्ण कर्ण एष ।]

**द्रौपदी**—जोदुज्जोहणपसादलद्धचम्पावदित्तणो । [यो दुर्योधनप्रसादलब्धचम्पापतित्व ।]

**बन्दी**—(स्वगतम्) अहो । महात्मनामपि कैतवानुगृहीता वृत्तय ।

---

देदीप्यमान किरणो वाले रत्नो की सजावट से युक्त जिस कवच को इन्द्र के लिये प्रदान करते समय कर्ण के नेत्र स्मित से परिपूर्ण थे, वही कर्ण इस समय द्रौपदी के मुखचन्द्र की सुन्दरता के कारण अश्रुपूरित नेत्रो से इस दुर्धर्ष धनुष एव उस लक्ष्य-विशेष की ओर दु ख से देख रहा है ।

(थोडी देर विचार करता हुआ अपने मन मे) अहा ! यह भार्गव का धनुष महा प्रभावशाली है, जिससे मेरे नेत्र और ज्ञान दोनो खुल गये है, क्योकि इस धनुष के प्रभाव से मै राजाओ का प्रभाव प्रत्यक्ष देख रहा हूँ और उनके भावो का भी प्रत्यक्ष की तरह जान रहा हूँ ।

**सखी—**सखि । दान कीर्त्ति की प्राप्ति के लिये याचको को सुवर्ण समर्पित करने वाला यह महादानी कर्ण है ।

**द्रौपदी—** जो दुर्योधन की प्रसन्नता के कारण चम्पानगरी का राजा है ।

**बन्दी—** अपने मन मे अहो ! बड़े लोगो के चरित्र भी कपट से भरे होते है, क्योकि यह कर्ण कहता है कि—

**यदेष —**

**दुर्नम त्विह न भार्गव धनु, सशये न च सता प्रवृत्तय ।**
**अङ्गराज इति चिन्तयन्निव भ्राजते, व्रज पुर कुरुद्वहम्॥ ३९ ॥**

**(सर्वे परिक्रामितकेन)**

**(स एव प्रकाशम्)**

**यौवराज्याभिषेकार्हो वीरदुर्योधनानुज ।**
**दु शासनो महावेष एष मञ्च विमुञ्चति ॥ ४० ॥**

**द्रौपदी**—जो दूसल पहुठीण एक्कोणसदस्स जेट्ठो दुज्जोहणणरेन्दस्स। [यो दु शलप्रभृतीनाम् एकोनशतस्य ज्येष्ठो दुर्योधननरेन्द्रस्य ।]

**धृष्टद्युम्न**—(स्वगतम्)

यथार्थनामा दु शासन एवायम् ।

---

यह महावीर कर्ण—भार्गव धनुष को चढाना कोई कठिन कार्य तो नही, पर बडे लोग सशय युक्त कार्यो मे प्रवृत्त भी नही होते—मानो ऐसा सोचता हुआ वह अपने स्थान पर ही स्थित रह गया है ॥ ३९ ॥

अत आगे बढो, जहाँ कुरुवशी लोग है ।

(सभी घूमने लगते है)

(वही बन्दी प्रकटरूप मे)

युवराज पद पर अभिषेक करने योग्य वीर दुर्योधन का यह भाई दु शासन, जो सुन्दर वेश से अलङ्कृत है, अब लक्ष्य वेधने के लिये अपने मञ्च से उतर रहा है ॥ ४० ॥

**द्रौपदी**—वही दुःशासन, जो दुर्योधन के दु शल आदि ९९ भाइयो मे सब से ज्येष्ठ है—

**धृष्टद्युम्न**—(मन ही मन) यह अपने दु शासन नाम को सार्थक कर रहा है—

**चाप प्रति त्रिचतुराणि पदानि दत्त्वा कृष्णाहठग्रहनिमित्तविषण्णचेता ।**
**दु शासनो नृपतिचक्रविमुक्ततारहुङ्कारलज्जितमना शनकै प्रयाति ॥ ४१ ॥**

**द्रौपदी**—अदिमेत्तचण्डचरिदो एसो । [अतिमत्तचण्डचरित्र एष ।]

**बन्दी**—(निरुप्य) नमो नमो विष्णुकोदण्डाय सपाणिबन्धम् । (स्वगतम्)

**द्रौपदी परिणयन्तमर्जुन विद्धराधमवलोक्य मायया ।**
**दोर्बल विफलमात्मनो विदन् व्रीडयैष विनतो निवर्तते ॥ ४२ ॥**

**(परिक्रामितकेन)**

**गान्धाराधिपते पुत्र सुबलस्य महीयस ।**
**मातुल कुरुराजस्य राजते नृपतिर्गुणै ॥ ४३ ॥**

**द्रौपदी**—जो जूदकेदवविअक्खणो सुणीअदि । [यो द्यूतकैतवविचक्षण श्रूयते ।]

---

धनुष को चढाने के लिये तीन-चार कदम जाकर, तदनन्तर द्रौपदी को हठात् ग्रहण करने के निमित्त कुछ दु खी होता हुआ यह दु शासन राजाओ के उच्च हुङ्कार से लजाता हुआ धीरे-धीरे अपने मञ्च की ओर लौट रहा है ॥ ४१ ॥

**द्रौपदी**— इसका चरित्र अत्यन्त उच्छृङ्खल तथा बर्बरता से पूर्ण है ।

**बन्दी**— विष्णु भगवान् के इन महाधनुष को हाथ जोड कर बारबार नमस्कार करता हूँ (फिर अपने मन में)

(धनुष की) माया से लक्ष्य को भेदन कर द्रौपदी के साथ विवाह करते हुये अर्जुन को देखता हुआ एव अपने बाहुबल को वृथा समझता हुआ यह दु शासन अपना अहङ्कार छोडकर लज्जा से मञ्च की ओर लौटा रहा है ॥ ४२ ॥

(फिर घूमते हुये)

गान्धाराधिपति महामहिमा से युक्त महाराज सुबल का पुत्र, जो दुर्योधन का मामा लगता है, वह राजा शकुनि राजोचित गुणो से युक्त होकर मञ्च पर विराजमान है ॥ ४३ ॥

**द्रौपदी**— वे ही शकुनि, जो कपटद्यूत खेलने मे महाप्रवीण सुने जाते है ?

**सखी**—आम् । एदस्स किल हिअअचिन्निदा पासआ णिवडन्ति । भीमसेणस्स उण हक्किदा । [आम् । एतस्य किल हृदयचिन्तिता पाशका निवर्तन्ते । भीमसेनस्य पुन हस्तकृता ।]

**बन्दी**—

**यात्रावतोऽस्य चतुरङ्गचमूसमुत्थे पासूत्करे वियति सर्पति वीतरन्ध्रे ।**
**दिङ्नागनागपतिकेशवकच्छपाना मूर्ध्नि क्षणाद्भवति भूवलयस्य भार ॥**

**(स्वगतम्)**

**धारित द्रुपदजास्वयवरे कार्मुक शकुनिना करेण यत् ।**
**तस्य सर्वजनहासहेतवे कन्धरा समधिरुह्य तत्स्थितम् ॥ ४५ ॥**

(पुनरवलोक्य विहस्य च) कथम्, विमुक्तराधावेधाभिमानस्य स्वयवरविदुत्तीर्ण स्कन्धाद्धनु ।

**(सर्वे परिक्रामितकेन)**

---

**सखी**— हाँ, वही शकुनि, जो अपने मन मे सकल्प से जुए के दाव को पलट सकते है, जब कि भीमसेन उसे अपने हाथ मे लेकर पलटते है—

**बन्दी**— दिग्विजय के लिये यात्रा करने वाले इस शकुनि के चतुरङ्गिणी सेना के द्वारा जो धूलि उठती है, उससे आकाश आच्छादित हो जाता है तथा पृथ्वी-मण्डल का भार दिग्गज, शेष, वराह एव कूर्म के शिर पर थोडी देर के लिये हो जाता है ॥ ४४ ॥

(फिर अपने मन में)

द्रौपदी के स्वयवर मे जिस धनुष को शकुनि ने उठाया, वही धनुष सभी लोगो मे उपहास कराने के लिये ग्रीवा तक जाकर रुक गया (उसे ऊपर ले जाना शकुनि के लिये कठिन हो गया) ॥ ४५ ॥

(फिर देखकर हँसता हुआ) अरे ! स्वयवर के रहस्य को जानने वाला यह धनुष तो अब 'शकुनि के लक्ष्यवेध का अभिमान दूर हो चुका है' ऐसा समझ कर मानो स्वय ही उसके कन्धे के नीचे आ गया ।

(फिर सभी घूमते हैं)

बन्दी—

सिन्धुयन्त्रितयात्रोऽय सिन्धुराजो जयद्रथ ।
सिन्धुपानोत्तमहय सिन्धुरप्रतिमो बली ॥ ४६ ॥

अस्यासकृद्दलितदाडिमबीजलौल्या-
न्मुक्ताफलेषु करिणा रुधिरारुणेषु।
व्योम्न शुकान्निपततस्तरसा निरीक्ष्य
नाकस्त्रियो बहु हसन्ति सहस्ततालम् ॥ ४७ ॥

द्रौपदी—जो दुज्जोहणवहिणीवदी । [यो दुर्योधनभगिनीपति ।]

वन्दी—कथम् । धनुरारोपण प्रत्ययमुदास्ते ।

दु शलागुणगणेन रञ्जितो लज्जितश्च कुरुराजसन्निधौ।
कौतुकागमनमात्मनो विदन् स्वासनाच्चलति नो जयद्रथ ॥ ४८ ॥

(सर्वे परिक्रामितकेन)

---

जिसकी यात्रा सिन्धु के वेग से रुक जाती है तथा सिन्धु मे जल पीने के कारण श्रेष्ठ घोडो वाला, हाथी के समान अत्यन्त बलशाली सिन्धु देश का राजा यह जयद्रथ है ॥ ४६

इस जयद्रथ के रुधिर के समान लाल वर्ण वाले हाथियो के गिरे हुये मोतियो को अनार के दाने समझ कर उस पर बारम्बार गिरते हुये शुको को देख कर देव-स्त्रियॉ ताली बजा-बजा कर बहुत हॅसती है ॥ ४७ ॥

द्रौपदी— जो जयद्रथ दुर्योधन का बहनोई है ।

बन्दी—अरे । यह क्यो धनुष के उठाने मे अपनी उदासीनता प्रकट कर रहा है ।

दु शला के गुण-गणो पर मुग्ध हुआ एव दुर्योधन के सन्निधान मे लज्जा का अनुभव करता हुआ यह जयद्रथ ‘मै तो इस स्वयवर मे कौतुक देखने के लिये आया हूँ (धनुष उठा कर लक्ष्य-भेद के लिये नही)’ ऐसा कहता हुआ अपने आसन से नही उठ रहा है ॥ ४८ ॥

(फिर सभी घूमते है)

**बन्दी—**

**दुर्योधनो नृपकिरीटविटङ्करत्नरश्मिच्छटाच्छुरितपादयुगाङ्गुलीक ।**
**हेलाचलच्चमरनर्तितकर्णपूर शूर शरासनविदा प्रथमोऽयमास्ते ॥ ४९ ॥**

अपि च—

**पादो वाससि सान्द्रकुङ्कुमरसन्यासप्रसक्ताकृति-**
**र्जातो दिग्विजयेन यै प्रणयिता नीत प्रणामाञ्जले ।**
**ते प्रत्यग्रकपालपात्ररुचिभिस्तारास्थिहारार्थिभि**
**कङ्काल नवमीप्सुभि प्रमुदितै कापालिकैर्वीक्षिता ॥ ५० ॥**

**द्रौपदी**—जो खण्डपरसुचूडामणिणो कुलालङ्करण। [य खण्डपरशुचूडामणे कुलालङ्करणम् ।]

**सखी**—आम सहि । सो ज्जेव्व एसो । [आम् सखि । स एव एष ।]

---

प्रणाम करते समय राजाओ के मुकुट मे जडे गये मनोहर रत्नो की छटा से जिसके दोनो चरणो की अङ्गुलियॉ सुशोभित हो रही है तथा चलते हुए चामरो के द्वारा जिसके कर्णयुगल के ताटङ्क हिलोरे ले रहे है, ऐसा यह महावीर धनुर्धारियो मे अग्रगण्य दुर्योधन दिखाई दे रहे है ॥ ४९ ॥

और भी

दिग्विजय के कारण प्रतिपक्षी राजाओ के वस्त्र मे जिसके कुङ्कुम-रस युक्त पैर के रखने से उसमे उस पैर की आकृति की छान पड गई है तथा जिनके पैरो ने प्रणाम करने के लिए अञ्जलि बॉधे हुये राजाओ पर अपनी कृपा प्रकट कर दी है, वे ही राजा नवीन कपाल का पात्र चाहने वाले एव ताराओ के समान स्वच्छ हड्डियो की माला पहनने की इच्छा वाले तथा नवीन कङ्काल चाहने वाले इन कापालिको के द्वारा अत्यन्त प्रेमपूर्वक देखे जा रहे है ॥ ५० ॥

**द्रौपदी**— जो चन्द्रकुल का कुलाभरण है ।

**सखी**— हॉ सखी, यह वही है ।

**द्रौपदी**—अत्थि एव्व । कि पुणो षमुद्दीविदजदुभवणत्तणेण विसासणदाणत्तणेण अ छलप्पहारी एसो । [अस्त्येवम् । कि पुन समुद्दीपितजतुर्भवनत्वेन विषासनदानत्वेन च छलप्रहारी एष ।]

**बन्दी**—किमाह महाराजदुर्योधन ।

**निर्विशन्तु निजबाहुविक्रम शाङ्‌र्गनाम्नि धनुषीह पार्थिवा ।**
**साभिमानहृदयस्तु मादृश क पणेन परिणेतुमिच्छति ॥ ५१ ॥**

(विचिन्त्य स्वगतम्) कथम् । अभिमानाङ्गीकरणेन परिहार एष ।

(परिक्रामितकेन) एष सभागवतो वासुदेवस्यापि वन्दनीयो बलभद्र ।

**(प्रकाशम्)**

**कि किं कि चुचुचुम्बनैर्मुमुमुधावक्त्राम्बुजस्याग्रतो**
**दे दे देहि पिपिप्रिये सुसुसुरा पात्रेऽत्र रे रेवति ।**
**मा मा मा विविलम्बन कुकुकुरु प्रेम्णा हली याचते**
**यस्येत्थ मदघूर्णितस्य तरसा वाच स्खलन्त्याकुला ॥ ५२ ॥**

---

**द्रौपदी**— हॉ, यह तो ठीक ही है किन्तु लाक्षागृह मे पाण्डवो को जलाने के कारण, भीमसेन को विष देने के कारण यह तो छल से प्रहार करने वाला है ।

**बन्दी**— तो महाराज दुर्योधन ने क्या कहा ? सुने—

भले ही राजा लोग इस शाड्‌र्ग धनुष पर अपना पराक्रम प्रकट करे, किन्तु मेरे जैसा साभिमान हृदय वाला कौन पुरुष शर्त्त पर रखी गई इस द्रौपदी से विवाह की इच्छा करेगा ॥ ५१ ॥

(विचार कर मन में) अभिमान की आड मे यह धनुष नही उठाना चाहता ।

(फिर घूम कर) ओह ! यह तो भगवान् वासुदेव की वन्दनीय बलभद्र है ।

(प्रकट मे)

चु चु चुम्बन व्यर्थ है, हे पि पि प्रिय रे रे रेवति ! मेरे सुख-कमल के आगे रखे गये इस पात्र मे सु सु सुरा दो दो दो, मा मा मा (मत) वि वि विलम्ब करो । इस प्रकार प्रेम से बलभद्र याचना करते है तथा मद्य मे उन्मत्त हुये जिस बलभद्र की वाणी इस प्रकार गद्-गद् होकर निकलती है ॥ ५२ ॥

अपि च—

**नीलांशुकं नलिनदाम च यस्य भूषा,**
**यत्कीर्तिकारि मधुरं मधु, रेवती च।**
**लीलासु धृष्टधनुरत्र हली सहेलम्,**
**शारैः स एष खलु खेलति खेलगामी॥ ५३॥**

**द्रौपदी**—जो किल एरावणवारणो विअ सदासदो सदा सच्छन्दो क्ष। [य किल ऐरावणवारण इव सदामदः सदा स्वच्छन्दश्च।]

**बन्दी**—किमाह कामपालः।

**रेवतीं त्रिभुवनैकसुन्दरीं न प्रकोपयति रोहिणीसुत।**
**तेन नैष विदधाति कौतुकी दृग्विभागमपि कृष्णकार्मुके॥ ५४॥**

**पुनर्बन्दी—**

---

नीलाम्बर एवं नीलकमलों की माला जिनके आभूषण हैं एवं मधुर पुष्परस युक्त मद्य तथा रेवती जिनके यश को प्रशस्त करते हैं तथा जो लीला में कभी-कभी धनुष चला लेते हैं, वे ही क्रीडाप्रेमी बलभद्र इस स्वयंभर-भूमि में जुआ खेल रहे हैं॥ ५३॥

**द्रौपदी—** जो ऐरावत हाथी की तरह सदा मद से मस्त एवं स्वच्छन्द है।

**बन्दी—** अरे! यह कामपाल क्या कह रहा है—

बलभद्रजी त्रिभुवन में एकमात्र परम सुन्दरी अपनी पत्नी रेवती को क्रुद्ध नहीं करना चाहते, इसलिये वे इस शार्ङ्ग धनुष को अपने नेत्र के कोन से भी नहीं देखना चाहते, वे तो स्वयंवर रूप क्रीडा के दर्शक मात्र हैं॥ ५४॥

बन्दी फिर से—

य पीयूषभुजा पुर. प्रहरता दम्भोलिपाणिं रणे
निर्जित्योर्जितशाङ्‍र्गनिर्गतशरश्रेणीभिरुद्दामभि ।
सत्यावाञ्छितमौलिबन्धरचनै पुष्पै· सदा सुन्दरा-
श्चक्रे नन्दनपारिजातकतरून् विश्वम्भरासाक्षिण ॥ ५५ ॥

वृषतुरगकरीन्द्रस्यन्दनाद्याकृतीना
किमपरमसुराणा मन्थिता सोऽयमास्ते।
कृतसुरपतितोष षोडशस्त्रीसहस्र-
प्रणिहितपरिरम्भस्यास्पद पद्मनाभ ॥ ५६ ॥

जस्स किल कलअण्ठी मञ्जुजम्पिनी रुकिणी पढमकलत्र जस्स कञ्चणमाला सत्यभामा प्रमदावण हिअअस्स । [यस्य किल कलकण्ठी मञ्जुजल्पिनी रुक्मिणी प्रथमकलत्र, यस्य काञ्चनमाला सत्यभामा प्रमदाऽवन हृदयस्य ।]

**बन्दी**—किमाह देवो वासुदेव ।

---

जिन श्रीकृष्ण ने युद्ध में प्रहार करने वाले देवताओ के आगे ही वज्रपाणि इन्द्र को हरा कर अत्युत्कट शाङ्‍र्ग धनुष से निकले हुये अपने बाणो से सत्यभामा द्वारा अभिलषित वेणी मे गूँथने योग्य पुष्पो से सदा मनोहर लगने वाले नन्दन वन के पारिजात वृक्षो को लाकर पृथ्वी मे आरोपित किया ॥ ५५ ॥

वृषभासुर, केशी, कुवलयापीड एव शकट आदि रूप धारण करने वाले असुरो के वधकर्त्ता, इन्द्र को अपने पराक्रम से सतुष्ट करने वाले एव १६ हजार स्त्रियो के आलिङ्गन के पात्र यह वही भगवान् श्रीकृष्ण सामने है ॥ ५६ ॥

जिसकी सुन्दर कण्ठ वाली एव मञ्जुभाषिणी रुक्मिणी पहली पट्टरानी है तथा सोने की माला वाली सत्यभामा उनके हृदय की विश्रामस्थली है ।

**बन्दी**—तब भगवान् वासुदेव ने क्या कहा ?—

यस्मिन् मदस्य मदनस्य च भूर्ममार्यो
यस्मिन्नमी च यदुवशभुव कुमारा ।
नन्वत्र सोऽहममुना कमलावतार
स्त्रीचक्रकेलिचतुरश्चरितेन लज्जे ॥ ५७ ॥

(परिक्रामितकेन बन्दी)

वल्गाच्चाणूरचूर्णीकरणसहभुव पूतनाफूत्कृतीनाम्
कर्तार कसवशप्रशमपरशव केशिन क्लेशकारा ।
यस्यासन् मानदर्पप्रबलकुबलयापीडपीडाप्रगल्भा
क्रीडाडिम्भस्य लीलोद्धृतधरणिधरा केलय कालियारे ॥ ५८ ॥

तस्यैष शम्बरमहासुरसुन्दरीणाम्
सिन्दूरमण्डनहरेण पराक्रमेण ।
शश्वत्प्रकामकमनीयजनोपमानम्
प्रत्यक्षपञ्चविशिखस्तनय पुरस्तात् ॥ ५९ ॥

---

जिन स्त्री-रत्नो के व्यसन मे पड कर मेरे जेठे भाई श्रीबलभद्र मद्य एव काम के विषय से अभिभूत हो गये है तथा जिसके व्यसन मे सभी यदुवशी कुमार भी मद्य एव काम के व्यसनी हो गये हैं, मै उन स्त्रियो के फेरे मे क्यो पडूँ ? मै तो समस्त लक्ष्मी (शोभा) का अवतार हूँ और स्त्री-समूह से क्रीडा करने मे निपुण भी हूँ, अत मै स्वयवर मे किसी से विवाह करने मे लज्जा का अनुभव करता हूँ ॥ ५७ ॥

जिस कालिय नाग के शत्रु श्रीकृष्ण की बाल-लीलाएँ पैतरा करने वाले चाणूर को चूर्ण कर देने की साक्षी है, जो पूतना को कण्ठावरोधपूर्वक रुलाने वाले है, केशी नामक दैत्य को क्लेश देने वाली है, इसी प्रकार मान और दर्प से प्रबल हुये कुबलयापीड को पीडा करने मे प्रगल्भ है और गोवर्धन को ऊपर उठाने वाली है ॥ ५८ ॥

शम्बरासुर की नारियो के सौभाग्य को उच्छेद करने वाले अपने पराक्रम से निरन्तर प्रकृष्टाभिराम जनो के उपमान साक्षात् कामदेव ही श्रीकृष्ण के प्रद्युम्न नामक पुत्र रूप मे जन्म लेकर ये आगे दिखाई दे रहे है ॥ ५९ ॥

**द्रौपदी**—जो किल जाअवकुमाराण मज्झे णिरुवमरूवरेहाजअपडाअ अविलम्ब अवलम्बेदि। [य किल यादवकुमाराणा मध्ये निरुपमरूपरेखाजयपताकामविलम्बमवलम्बते।]

**बन्दी**—आर्य धृष्टद्युम्न।

**उद्यत क्रतुकृशानुजन्मन कर्तुमेष धनुषोऽधिरोपणम्।**
**शाङ्गिर्णा भगवता ससम्भ्रमं भ्रूविटङ्कघटनेन वार्यते॥ ६०॥**

**(परिक्रामितकेन)**

**धनुर्विद्यारहस्येषु शिष्योऽय सव्यसाचिन।**
**प्रद्युम्नस्य सहाध्यायी सात्यकि सत्यसङ्गर॥ ६१॥**

अपि च—

**य सत्यस्य निधि श्रियां च सरणि साम्ना च धाम्ना च यो**
**यो दाता च दयालुरेव च पद कीर्तेश्च नीतेश्च य।**
**तस्यैतस्य स एष दूषणकण कारुण्यपुण्यात्मन**
**पात्रापात्रविवेचन न यदभूत्सर्वस्वदानेष्वपि॥ ६२॥**

---

**द्रौपदी**— जो यादव-कुमारो के मध्य मे निरुपम रूप रेखा के विजयपताका के रूप मे शीघ्रता से स्थित हुये दिखाई दे रहे है।

**बन्दी**—आर्य धृष्टद्युम्न।

द्रौपदी की प्राप्ति की इच्छा से यह प्रद्युम्न धनुष को उठाने के लिये ज्यो ही उठे, उसी समय भगवान् श्रीकृष्ण अपने भ्रुवो के सकेत से शीघ्र ही उनको मना कर रहे है॥ ६०॥

(फिर सभी घूमते है)

धनुर्विद्या के रहस्य मे अर्जुन का शिष्य, सत्यप्रतिज्ञ, प्रद्युम्न का सहपाठी यह सात्यकि विराज रहा है॥ ६१॥ और भी—

जो सात्यकि सत्य के भण्डार है, लक्ष्मी के खजाने है, शान्ति एव तेज के राजपद्धति है, जो दाता एव दयालु भी है तथा कीर्त्ति एव व्यवहार-मार्ग के स्थान है। करुणा एव पुण्य के मूर्त्तिमान् शरीर होने पर भी इन महात्मा मे एक यही दोष है कि सर्वस्व दान करते समय भी इनको पात्रापात्र का विवेक नही हुआ॥ ६२॥

**द्रौपदी**—जो जाअवकुमारो भविअ अणासादिदकादम्बरीरसो । ए एदस्स दोसो गुणो वा कीरदु । [यो यादवकुमारो भूत्वा अनासादितकादम्बरीरस स एतस्य दोष गुण वा कीर्तयतु ।]

**बन्दी**—

**यागकुण्डशिखिगर्भसम्भव बन्द्यते न तु करेण बध्यते ।**
**इत्युदीर्य चतुरोक्ति-सात्यकि पूजया पारिहरत्यय धनु ॥ ६३ ॥**

**(परिक्रामितकेन)**

**शिशुपालो महीपालो मेकलाना कुलोद्वह. ।**
**अय स गजनिर्घोषो दमघोषसुत पर. ॥ ६४ ॥**

**पाणिप्रस्थैर्बकुलसुमन· सौरभं यो मिमीते**
**दम्पत्योर्य सुरतसमये सौख्यसख्या करोति ।**
**यश्च ज्योत्स्ना चुलुकपुटकै काममाचामतीन्दो**
**शक्त स्तोतु बत स निखिलान्यस्य कीर्त्यद्भुतानि ॥ ६५ ॥**

---

**द्रौपदी—** जो यदुवश मे जन्म लेकर मद्य के रस का आस्वादन न किया हो, वही इनके दोष एव गुणो की गणना कर सकता है ।

यज्ञकुण्ड की अग्नि के गर्भ से उत्पन्न हुआ यह धनुष मेरे द्वारा वन्दनीय ही है, हाथ से तोडने योग्य नही है, सम्भाषण-पटु सात्यकि ऐसा कहता हुआ धनुष का परित्याग कर रहा है ॥ ६३ ॥

(फिर सभी घूम रहे है)

मेकलदेश के राजा, हाथी के समान गम्भीर शब्द करने वाले तथा कुल मे श्रेष्ठ दमघोष के पुत्र ये शिशुपाल दिखाई दे रहे है ॥ ६४ ॥

जो पुरुष पाणि के वाट से बकुल के पुष्पो की सुगन्धि का नाप-तोल कर सकता है, जो रतिकाल मे पति-पत्नि के समागम से उत्पन्न सुख की गणना कर सकता है तथा जो अपने चुल्लू से चन्द्रमा की चाँदनी को अच्छी तरह पी सकता है, वही इस शिशुपाल के सपूर्ण कीर्त्ति की विचित्रता को कह सकता है ॥ ६५ ॥

**द्रौपदी**—जो णिज्जिदसअलसुरासुरो। (यो निर्जितसकलसुरासुर ।)

**बन्दी**—

**दक्षिण करमुपैति वामतो वाममञ्चति च दक्षिणादिति।**
**दूरतोऽस्य नृपतेर्गुणार्पणे धारणेऽपि धनुषो विडम्बना॥ ६६॥**

**(परिक्रामितकेन)**

**सत्यसन्धो जरासन्ध क्रान्तदिग्वलयो बलै ।**
**अत्रैष राजते राजा मागधो मागधै स्तुत ॥ ६७॥**

**अस्यासम समरकर्म दिदृक्षमाणै-**
**र्दोषद्वय फणिभिरापि चमूरजस्त ।**
**यत्कूणितेक्षणतया न कबन्धनृत्य**
**दृष्ट श्रुता न च महाभटसिंहनादा ॥ ६८॥**

---

**द्रौपदी**— वही, जिसने देवता एव असुरो को जीत लिया है ?

इस राजा को धनुष पर डोरी चढाने की बात तो दूर रही, धनुष को धारण करते हुये भी इसे कोई देख नही सकता, केवल बाण छोडते समय इसका दाहिना हाथ बाई ओर तथा बायाँ हाथ दाहिनी ओर आता हुआ दिखलाई पडता है ॥ ६६ ॥

(सभी घूम रहे हैं)

अपनी सेनाओ के आक्रमण से दिग्विजय करने वाले सत्यप्रतिज्ञ, बन्दियो के द्वारा स्तुत, मगधदेशोत्पन्न ये जरासन्ध नाम के राजा है ॥ ६७ ॥

इस जरासध के रण-कौशल को देखने के लिये आये हुये सर्पो ने इसकी सेना से उठी हुई धूलि के द्वारा दो हानियाँ प्राप्त कर ली। प्रथम तो यह धूलि के भर जाने के कारण इनकी आँखे बन्द हो गई, जिससे कबन्ध का नृत्य नही देखा तथा दूसरा (ये चक्षु श्रवा होने से आँखो से सुनने के कारण उनके बन्द होने से) महाभटो के सिंहनाद को न सुन सके ॥ ६८ ॥

**द्रौपदी**—जो जणणीजणिददेहखण्डणो जराए रक्खसीए सन्धिदो त्ति जरासन्धो वुच्चदि। [यो जननीजनितदेहखण्डनो जरया राक्षस्या सन्धित इति जरासन्ध उच्यते।]

**बन्दी**—

**अस्य वैष्णवमिद महाधनु स्वप्रभावविभवेन भूपते।**
**अम्बरे भुवि दिशा च सञ्चये दर्शयत्यतनुकार्मुकावली ॥ ६९ ॥**

(परिक्रामितकेन) कथम्। एते राजानो युगदुपस्थिताश्चापमारोपयितु विडम्बिताश्च। तथा हि—

**जात कीकसभङ्गत शकपतेर्दोर्दण्डयो खण्डनं,**
**निष्ठ्यूता रमठेश्वरेण वदनात् कीलालकल्लोलिनी।**
**जानुभ्या जगती गतश्च तरसा पाण्ड्य प्रचण्डोऽप्यय,**
**कोदण्डेन न खण्डिता क्षितिभुजो दामोदरीयेण के ॥ ७० ॥**

**(सविषादम्)**

---

**द्रौपदी**— जो दो माता के द्वारा अलग-अलग दो टुकडो मे जन्म लेने पर जरा नाम की राक्षसी से उन दो टुकडो को जोड दिये जाने के कारण जरासध नाम से प्रसिद्ध हुआ।

**बन्दी**—अरे! भगवान् विष्णु का यह धनुष तो अपने प्रभाव-शक्ति से इस राजा को पृथिवी मे, आकाश मे एव दशो दिशाओ मे बडे-बडे अनेक धनुषो की पक्ति के रूप मे दिखलाई पड रहा है ॥ ६९ ॥

(फिर घूम कर) अरे! ये सभी राजा लोग एक साथ मिलकर धनुष को चढाने के लिये एकत्रित हो उसे उठाने लगे, क्योकि—

हड्डी के टूट जाने से शकपति की भुजाएँ टूट गई, रमठ देश के स्वामी तो अपने मुख से रक्त की धारा ही वमन कर रहे है ओर यह पाण्ड्य देश का स्वामी अत्यन्त बलवान होते हुये भी दोनो घुटनो के बल पृथ्वी पर जा गिरा, इस प्रकार इस वैष्णव महाधनुष के द्वारा ऐसा कौन राजा है, जो खण्डित न हुआ हो? ॥ ७० ॥

(अत्यन्त खेद के साथ)

धिङ्मन्त्र शकुने कुलक्षयकर दुर्योधन धिङ्नृप
धिग् भीष्म च पितामह गुरुमपि द्रोणं सपुत्रं च धिक् ।
यद्दग्धा जतुधाम्नि पाण्डुतनया जीवेत्स चेदर्जुनो
राधायन्त्रमविद्धमत्र न भवेत् कन्या न च द्रौपदी ॥ ७१ ॥

**धृष्टद्युम्न** —

वैकुण्ठकार्मुकहठाहरणैककण्ठे दोर्दण्डमण्डलविखण्डितराजचक्रे ।
द्राग् द्रौपदी नमितकण्ठविलोठिहारवश्लिष्टयष्टिगणनां गुणिना करोति ॥ ७२ ॥

**सखी**—कि पुण एसो भरिदभुवणकोलाहलकलअल । [कि पुनरेष भरितभुवनकोलाहल कलकल ।]

**बन्दी**—(अवलोक्य सहर्षम्)

धृष्टद्युम्ने विषण्णे हसति मुरजिति द्रौपदीचित्तनिघ्ने
कोदण्डप्रौढिगाढग्लपितगुरुबले चात्र राज्ञा समाजे ।

---

शकुनि की मन्त्रणा को धिक्कार है, कुलनाशक राजा दुर्योधन को धिक्कार है, पितामह भीष्म एव अश्वत्थामा युक्त गुरु द्रोणाचार्य को भी धिक्कार है, जिनके कारण पाण्डुपुत्र लाक्षा-भवन मे जला दिये गये, यदि आज अर्जुन रहता तो यह लक्ष्य अविद्ध न रहता और न तो द्रौपदी कन्या के रूप मे दिखलाई पडती ॥ ७१ ॥

विष्णु के धनुष की प्रत्यञ्चा चढाने की उत्कण्ठा रखने वाले समस्त राजाओ के बाहुदण्ड के मण्डल के खण्डित हो जाने से इस राजसमूह युक्त समाज मे द्रौपदी प्रणाम के लिये झुके हुये कण्ठ पर लोटने वाले हार के दानो से गुणियो की गणना करना चाहती है, उसे जयमाला पहनाना चाहती है—

**सखी**— अरे ! कोलाहल भरे इस भुवन मे यह हल्ला-गुल्ला क्यो हो रहा है ?

**बन्दी**—(आगे देख कर प्रसन्नता के साथ)

राजसमाज मे धृष्टद्युम्न के दु खी होने पर, श्रीकृष्ण के हँसने पर, द्रौपदी के चित्त के अधीर होने पर, धनुष की कठोरता से बडे-बडे लोगो के अभिमान चूर्ण हो जाने पर ईषत् कम्पमान कृष्णाजिन वाले, हाथ मे कमण्डलु धारण करने वाले, वल्कलधारी ब्राह्मणो के अन्तराल से धनुष की ओर देखता हुआ कोई तरुण दिखलाई पड रहा है ॥ ७३ ॥

**प्रेङ्खत्कृष्णाजिनाना करकटकजुषा वल्कलव्याकुलानां**
**विप्राणा कोऽपि मध्यादवतरति युवा कार्मुके दत्तदृष्टि ॥ ७३ ॥**

अपि च—

**व्रीडानतेषु वदनेषु च भूपतीना**
**सञ्चारयन् विकचपङ्कजचारुचक्षु ।**
**अभ्येति मत्तगजखेलगति स एष**
**साभ्यर्थन मुनिजनेन निषिध्यमान ॥ ७४ ॥**

**अर्जुन**—(कतिचित्पदानि गत्वा चतुर्दिशमवलोक्य)

**एतत्कृष्णस्य शाङ्‌र्ग ननु धनुरतनु प्राणदोर्दण्डचण्डै-**
**र्दूराद्भूपप्रकाण्डै सपदि परिहृत शिञ्जिनीसयतेषु ।**
**मध्ये राजा प्रतिज्ञा मम पुनरियती मे भुजायन्त्रयोगे,**
**प्रत्येक पर्वमुद्रा त्रुटनि तडिति वा जायते कार्मुक वा ॥ ७५ ॥**

**(सरभस परिक्रम्य धनुरारोपण नाटयन्)**

---

और भी—

लज्जा के कारण झुके हुये राजाओ के ऊपर अपनी खिले हुये कमल के समान दृष्टि डालता हुआ मुनिगणो के द्वारा सविनय बारम्बार मना करने पर भी मस्त गजराज के समान चलता हुआ यह तरुण इस धनुष की ओर आ रहा है ॥ ७४ ॥

**अर्जुन**—(कुछ दूर जाकर चारो दिशाओ की ओर देखते हुये)

जिसके मौवी पर बाण रखा गया है ऐसा यह विशाल श्रीकृष्ण का शाङ्‌र्ग धनुष बलशाली भुजा वाले श्रेष्ठ राजाओ ने शीघ्र ही दूर से त्याग दिया किन्तु मै इस राजसमाज मे प्रतिज्ञा करता हूँ कि मेरे भुजायन्त्र मे पड जाने पर इसकी गॉठ-गॉठ टूट जायगी अथवा यह धनुष विद्युन्मण्डल मे समा जायगा ॥ ७५ ॥

(बलाद् घूमता हुआ धनुष आरोपण का नाटक करता है)

**रेखा कापि रदच्छदे च सुतनोर्गात्रे च तत् कामिनी-**
**मेना वर्णयिता स्मरो यदि भवेद्वैदग्ध्यमभ्यस्यति ॥ ३३ ॥**

**विदूषक**—(स्वगतम्) का उण एसा देवी-परिवारे। (विचिन्त्य) भोदु, कोदूहलेण देवी ओल्लगद णिअमादुलभावुअ मिअकबम्माण वारवारेण विरइदमहिलावेस कारेदि। त च मुणिअ अण्णाअपरमत्थेहि चित्त-करेहि तधा ज्जेव चित्ते आलिहिद त्ति तक्केमि। ता ण विल फोलइस्स। भमदु दाव पिअवअस्सो। (का पुनरषा देवी-परिवारे। भवतु, कौतूहलेन देवी ओल्लागत निजमातुलभावुक मृगाङ्कवर्माण वारवार विरचितमहिलावेश कारयति। ताञ्च ज्ञात्वाऽज्ञातपरमार्थैश्चित्रकरैस्तथैव चित्रे आलिखितेति तर्कयामि। तस्मान्न विल स्फोटयिष्यामि। भ्रमतु तावत् प्रिय-वस्य।)

**राजा**—यथाह प्रियवयस्य—

**कन्येति सूचयति वेष-विशेष एव**
**यन्नीलचोलकवती लिखिताऽत्र चित्रे।**
**पाणिग्रहात् प्रभृति तु प्रमदाजनस्य**
**नीवीनिवेशसुभग परिधानमार्ग ॥ ३४ ॥**

---

बाजार है। सुन्दरी के ओठ पर अपूर्व रेखा है। कामदेव यदि नैपुण्य का कुछ दिन अभ्यास करे तो कदाचित् इन सुन्दरी का वर्णन करने मे समर्थ हो सके ॥ ३३ ॥

**विदूषक**—(अपने मन में) देवी के परिवार मे यह कौन हो सकती है ? अच्छा, देवी ओल्लागत अपने मामा के लड़के मृगाकवर्मा को बार-बार स्त्री का वेष धारण कराती रहती है। उसी को स्त्री समझ कर, सच बात को बिना जाने चित्रकारों ने उसका उसी रूप से चित्रण कर दिया—मेरी समझ मे ऐसा आता है। तो मैं रहस्योद्घाटन नही करूँगा। प्रिय सखा इसी प्रकार भ्रम मे पडा रहे। (स्पष्ट कहता है) वेष-भूषा से यह कन्या मालूम पडती है।

**राजा**—जैसा प्रिय सखा कह रहे है। इसका विशेष वेष ही बता रहा है कि यह कन्या है क्योकि चित्र मे नीले वर्ण की चोली पहिने हुए चित्रित की गई है। पाणि-ग्रहण के बाद से तो स्त्रियो के पहिनने का ढग नीवी की सजावट से सुन्दर हो जाता है—वे नीवी के बन्धन पर विशेष ध्यान रखने लगती हैं ॥ ३४ ॥

(विमृश्य)

**अहो वपु श्रीर्लिखितुर्जनस्य स्वाकारसवादि यदत्र चित्रम् ।**
**इद च पौरन्ध्रमवैमि कर्म रेखानिवेशोऽत्र यदेकवार ॥ ३५ ॥**

(सम्यग् विभाव्य) तदिय मकरध्वजवैजयन्ती काऽपि स्वयमेव एव लिखितवतीति निर्णीयते ।

**विदूषक** —सच्च एद, जदो गरिट्ठजणगोट्ठीसु इत्थ करिआ सुणीअदि । जादिसोचित्तअरो तादिसी चित्तअम्मरुअसोहा, जादिसो कई तादिसी कवबन्धछाअ त्ति । (सत्यमेतत्, यतो गरिष्ठजनगोष्ठीष्वित्थ कारिका श्रूयते । यादृशश्चित्रकरस्तादृशी चित्रकर्मरूपशोभा, यादृश कविस्तादृशी काव्य-बन्धच्छायेति ।)

**राजा**—युज्यते, आकृतिमनुगृह्णन्ति गुणा । अपि च सखे । चारायण ।

**क्रमपरिणतरेखामासलैरङ्गभागै-**
**र्लघुरपि लिखितेय लक्ष्यते पूर्णमूर्ति ।**
**अयमपि सुकुमार. सात्त्विकाना निवेश-**
**श्चतुरमसृणमुग्ध भावमाविष्करोति ॥ ३६ ॥**

---

(सोचकर)

अहो । कैसा शरीर-सौन्दर्य है । यह चित्र तो ऐसा है कि मानो चित्रकार ने अपना ही रूप चित्रित कर दिया है । मैं समझता हूँ— यह काम किसी सुगृहिणी का है । उसका इतना अधिक अभ्यास है कि रेखाओ को केवल एक बार ही खीच देने से काम पूरा हो गया—दुबारा उसे ठीक करने के लिए रेखाये नही खीचनी पडी ॥ ३५ ॥

(भलीभाँति सोचकर) यह तो कोई कामदेव की पताका अर्थात् परम सुन्दरी है, जिसने स्वय ही अपने को चित्रित किया है—इसी निर्णय पर पहुँचता हूँ ।

**विदूषक**—यह बात बिलकुल सच है । विद्वानो की गोष्ठियो मे ऐसा सुना जाता है कि जैसा चित्रकार वैसा ही उसका चित्र, जैसा कवि वैसा ही उसका काव्य ।

**राजा**—ठीक है, गुण निस्सन्देह आकृति के अनुरूप होते है । और सखे चारायण । सभी अग क्रम से परिणत रेखाओ से मासल हैं, जिससे लघुरूप मे चित्रित भी पूर्ण मूर्ति दिखाई पडती है । सात्त्विक भावो के सुन्दर सनिवेश से मनोज्ञ एव स्निग्ध मुग्धभाव स्पष्ट प्रकट हो रहा है ॥ ३६ ॥

**विदूषक**—इदो देवी मज्जनवदिअरे घरे सपरिवारा आलिहिदा। (इतो देवी मज्जनव्यतिकरे गृहे सपरिवारालिखिता।)

**राजा**—इदमेव रूपरत्न सम्भावयावस्तावत्।

**विदूषक**—इहावि सा अत्थि ज्जेव्व। (इहाऽपि साऽस्त्येव।)

**राजा**—(आत्मगतम्) एक चक्षुरनेकत्र सा। (विदूषक प्रति) क्वासौ ?

**विदूषक**—इअमिअ (इयमियम्)

**राजा**—(विलोक्य सोत्कण्ठम्)

**येनोत्पलानि च शशी च मृणालिकाश्च**
**रम्भादलञ्च कमलानि च निर्मितानि।**
**नून स एव मृगशावदृशोऽपि वेधा**
**सवित्क्रमो यदयमेकतया चकास्ति॥ ३७॥**

---

**विदूषक**—इधर देखिये, स्नानागार मे देवी परिजन—समेत चित्रित की गई हैं।

**राजा**—हम दोनो पहले इसी रूप-रत्न (जिसका निर्देश पहले किया जा चुका है, जो देवी के सौन्दर्य को भी मात कर रहा है) पर विचार करे।

**विदूषक**—यहाँ भी वह है।

**राजा**—(अपने मन में) मेरी अकेली दृष्टि, और वह अनेक जगह है। (विदूषक से) कहाँ है वह ?

**विदूषक**—यह, यह।

**राजा**—देखकर उत्कण्ठापूर्वक।

जिस विधाता ने नीलोत्पल, चन्द्रमा, मृणालिका, कदली-पत्र और कमलो की रचना की है, उसी ने इस मृगशावनयनी का भी निर्माण किया है तभी तो उस विधाता का सभी वस्तुओ के रचने का सारा अनुभव एकत्रित रूप से यहाँ इस रमणी मे झलक रहा है॥ ३७॥

**विदूषक**—(स्तम्भे शालभञ्जिका विलोक्य) इअ पि सा ज्जेव (इयमपि सैव ।)

**राजा**—इयमपि साऽस्मद्विलोचनचकोरचन्द्रिका । (विलोक्य सोत्कण्ठम्)

**सा दुग्धमुग्धमधुरच्छविरङ्गयष्टि-**
**स्ते लोचने तरुणकैतकपत्रदीर्घे ।**
**कम्बोर्विडम्बनकरश्च स एव कण्ठ**
**सैवेयमिन्दुवदना मदनायुध वा ॥ ३८ ॥**

**(सवितर्कम्)**

**न स्वप्नानुभवस्य कश्चिदपरः सब्रह्मचारी मम**
**स्यात्सकल्पकृतश्चकास्ति मनस कस्यैव रेखाक्रम ।**
**तन्मन्ये क्वचिदस्त्यसौ कुवलयच्छायामुषा चक्षुषा**
**यत्सादृश्यपरिग्रहादिह दृशौ दीर्घे समावासिते ॥ ३९ ॥**

---

**विदूषक**—(खम्भे पर मूर्ति देखकर) यह भी ठीक-ठीक वही है

**राजा**—यह भी नहीं, हमारे नेत्ररूपी चकोरो को चन्द्रिका है । (देखकर उत्कण्ठा-पूर्वक) ।

दूध से भी अधिक स्निग्ध शोभा वाला वही छरहरा अङ्ग है, नवीन केतकीपत्र की भॉति दीर्घ वही नेत्र है, शख को लज्जित करने वाला वही कण्ठ है, यह वही चन्द्रमुखी या मदन का अस्त्र है (जिसे देखने से कामपीडा होती है ।) ॥ ३८ ॥

(सवितर्क)

स्वप्न मे मैंने जो अनुभव किया है, उसके समान और कोई अनुभव नही हो सकता है । किसके मन के सकल्पो से बनाया हुआ यह रेखाओ का क्रम शोभित हो सकता है । कुवलयो की कान्ति को चुराने वाले नेत्रो के द्वारा जिसके सादृश्य का ग्रहण करके ये ऑखे दीर्घ एव उसके सदृश हो गइ है, मै तो मानता हूॅ कि वह है कही पर अवश्य ॥३९ ॥

(विभाव्य) भवतु, पुनर्योग्यस्थानविन्यासमासादयतु स्वप्नहार, सचरतु शालभञ्चिकारूपाया अप्येतस्या कण्ठमूलम्, अलकरोतु बालविचकिलवल्ली कोरकनिकुरम्ब इति । (तथा करोतु)

**विदूषक**—इदो वि चित्तगदा स ज्जेव । (सोल्लासम्) मिअकप्पतिबिबमालाहि विप्पलब्दह्मि । अध उण पच्चक्खो पुण्णिमा चन्दो । (इतोऽपि चित्रगता सैव । भो मृगाङ्कप्रतिबिम्बमालाभिर्विप्रलब्धोऽस्मि । अय पुन प्रत्यक्ष पूर्णिमाचन्द्र ।)

**राजा**—क्व पुनरसावस्मन्नयनामृतवर्ति ।

**विदूषक**—इयमियम् । या हरिणकखण्डपडरेहि तिरिच्छेहि दिट्ठिच्छडाकडक्खेहि विप्फुरेदि दिम्मुहाइ, पाणिसचलणेण विच्छुरेदि ककेलिपल्लवाइ, चरणचालणेण विरएदि पकेरुहसकासमाउलाइ भभरजालाइ । (इयमियम् । या हरिणाङ्कखण्डपाण्डरैस्तिर्यग्भिर्दृष्टिच्छटा-कटाक्षैर्विस्फुरयति दिङ्मुखानि, पाणिसचलनेन विच्छुरयति कङ्केलिपल्लवानि, चरणचालनेन विरचयति पङ्केरुहशङ्कासमाकुलानि भ्रमर-जालानि ।)

**राजा**—भवदाशसिता सत्यस्वप्नतैव सवृत्ता । (विलोक्य) सैवेय सञ्जीवनौषधिर्मकरध्वजस्य विशल्यकरणौषधिर्मे हृदयोद्भेदस्य ।

---

(सोच-समझकर) अच्छा तो यह स्वप्नहार उचित स्थान पर रख दिया जाय । मूर्तिरूपा इसके कण्ठभाग को, विचकिल नवलता को कलीवृन्द की भॉति, अलकृत करे ।

**विदूषक**—इधर भी वही चित्रित है । अरे चन्द्रमण्डल द्वारा मै धोखे मे गया, वास्तव मे यह प्रत्यक्ष पूर्णिमा का चन्द्र है ।

**राजा**—कहॉ वह हमारे नेत्रो की अमृतवर्तिका ।

**विदूषक**—यह, यह । जो चन्द्रखण्ड की भॉति श्वेत एव निर्मल तिरछे नेत्र के कटाक्षो से दिशाओको चमत्कृत कर रही है, पाणि-सचलन से अशोक के पल्लवो को विच्छुरित कर रही है तथा जिसके चरण-सचालन से भौरो को कमल की शङ्का हो रही है ।

**राजा**—आप ने जैसा पहले कहा था, वास्तव मे स्वप्न सत्य हो गया । (देखकर) यह वही कामदेव की सजीवनौषधि है, मेरे हृदय के घाव विशल्य (कष्टरहित) करने वाली ओषधि है ।

(विभाव्य)

मात्रानर्तितमण्डनभ्रु वदन किंचित्प्रगल्भे दृशौ
स्तोकोद्भेदनिवेशितस्तनमुरो मध्य दरिद्राति च ।
अस्या यज्जघन घन च कलया प्रत्यङ्गमेणीदृश
सत्यकार इव स्मरैकसुहृदा तद् यौवनेनार्पित ॥ ४० ॥

**विदूषक**—उल्लसिदभूलदेण उदगुलिकरकमलेण च अमुणा सट्ठाणेण कि पि कुणतो एसा चिट्ठदि । (उल्लसितभ्रूलतेन उदङ्गुलीकरकमलेन चामुना सस्थानेन किमपि कुर्वत्येषा तिष्ठति ।)

राजा— यद् भ्रूलते तरलिते यदुदङ्गुलीक
पाणि पुरो यदपि चक्षुरलग्नलक्ष्यम् ।
उन्मुद्रिताधरदल च यदास्यमस्या-
स्तत्कार्यकर्मणि निषक्तमवैमि चेत ॥ ४१ ॥

**विदूषक**—एव एद जदो पुरदो इमाए अद्धलिहिदा अक्खरावली चिट्ठदि । (एवमेतत् यत पुरतोऽस्या अर्धलिखिता अक्षरावली तिष्ठति ।)

---

(सोचकर)

उसके नेत्र कुछ धृष्ट है एव वक्षस्थल मे स्तनो का थोडा-थोडा उभार हुआ है । उसका कटिभाग क्षीण है, नितम्बस्थल स्थूल है । उस मृग नयनी के सुन्दर शरीर को मानो कामदेव के अनन्यमित्र यौवन ने सत्यङ्कार कार्य पूर्ण होने तक के लिए जमा राशि के रूप मे अर्पित किया ॥ ४० ॥

**विदूषक**—इसकी भौहे उल्लसित है, गतिशील कर-कमलो की उगुलियाँ ऊपर उठी है । ऐसी स्थिति मे यह कुछ करती हुई मालूम होती है ।

**राजा**—मै समझता हूँ कि इसका मन किसी काम के करने मे लीन है क्योकि इसकी भौहे चञ्चल हैं, हाथ की उगुलियाँ ऊपर की ओर उठी है, नेत्र किसी लक्ष्य पर लगा नही है (अर्थात् सामने की ओर न देखकर नीचे की ओर देख रही है) अधर-दल खिला हुआ है ॥ ४१ ॥

**विदूषक**—ऐसा ही है, क्योकि इसके सामने आधा लिखा वाक्य है ।

**राजा**—वाचयति—

**विधत्ते सोल्लेख कतरदिह नाङ्ग तरुणिमा ।**

(विमृश्य) अहो ! गाहन्यम् । अहो ! शिखरिणीपाद । अहो ! सूक्तियुक्ता वाच । अहो ! हृद्या वैदर्भी रीति । अहो ! माधुर्य पर्याप्तम् । अहो निष्प्रमाद प्रसाद ।

**विदूषक**—ता उचिदकाले अभिसरीअदु सुन्दरी पिज्जदु णअणजलिसपुडेहि पुण्णिमाचदो, पूरिज्जतु कण्णकुहराइ सुहासिदरसायणेहि णच्चावीअदु रहसुत्थभिदहत्थो मअणपट्टावओ । (तस्मादुचितकालेऽभिस्त्रियता सुन्दरी । पीयता नयनाञ्जलिसम्पुटै पूर्णिमाचन्द्र । पूर्यन्ता कर्णकुहराणि सुभाषितरसायनै । नर्त्यता रहस्योत्तभितहस्तो मदननर्तापक ।)

**राजा**—(पदान्तरे स्थित्वा, चतुर्दिशमवलोक्य) अहो ! दयिताद्वैत वर्तते । तथाहि—

**सुतनुरियमितस्ततश्च चित्रे गुणगुरुरत्न च शालभञ्जिकेयम् ।**
**स्थितमिव सुतनोर्वपुश्चतुर्धा स्मरशरतापरुच विभज्य सोढुम् ॥ ४२ ॥**

---

**राजा**—बॉचता है—

तारुण्य किस अङ्ग को सुन्दर नही बना देता है ।

(सोचकर) अहो ! कैसी गम्भीरता है, कैसा सुन्दर शिखरिणी का चरण है, कैसी सूक्ति सम्पन्न शब्दावली है । अहो ! कितनी मनोहर वैदर्भी रीति है । अहो ! पर्याप्त माधुर्य है । अहो ! कैसा विशुद्ध प्रसाद गुण है ।

**विदूषक**—तो उचित अवसर पर सुन्दरी के निकट चलिये । नेत्रो से पूर्णिमा चन्द्र का पान कीजिए । कर्णकुहरो को सुभाषित रसायानो से पूर्ण कीजिए । रहस्य से ऊपर उठे हाथो वाले नर्तकशिक्षक मदन को नचाइये ।

**राजा**—(एक पद की दूरी पर खडा होकर, चारो और देखकर) दो युगल सुन्दरियॉ उपस्थित है । इधर यह सुन्दरी और उधर चित्र मे गुणगरिमा पूर्ण यह मूर्ति, मानो कामदेव के बाण-जन्य सताप को अलग-अलग बाट कर सहने के लिए इस सुन्दरी का शरीर चार प्रकार मे हो गया है ॥ ४२ ॥

तदेहि, समुपसृत्य सुभाषितेन श्रवणे कृतार्थयाव । न खलु व्यापारमन्तरेण करकलितापि शुक्तिर्विमुञ्चति मौक्तिकानि इति ।

(उभौ परिक्रामत)

**विदूषक**—(पुरत सरन् भीत्या आस्फोट नाटयित्वा) भो ओसर ओसर, भूदतर क्खु किं पि एद, ता इमिणा पडिकुविददेवीभूलदाभगकुडिलेण दडकट्ठेण तडित् ताडयिस्स ता पेक्ख मे पुरिस आरम् । (भो अपसरापसर भूतान्तर खलु किमप्येतत् । तस्मादनेन परिकुपितदेवीभ्रूलताभङ्गकुटिलेन दण्डकाष्ठेन तडिति ताडयिष्यामि तत् पश्य मे पुरुषकारम् ।)

**राजा**—तर्हि मालतीमुकुलैर्दुकूल कल्पयिष्यसि ।

**विदूषक**—ता कि णु क्खु एद (तस्मात् किन्नु खल्वेतत्)

**राजा**—सखे ! तर्कयामि स्फटिकभित्ते परत स्थितया स्वच्छभावादित सुव्यक्तयाऽनया भवितव्यम् । तदेहि, केलिकैलासपश्चिमेनैना सम्भावयाम (तथा कुरुत)

---

तो आओ, निकट चलकर मधुर सूक्तियो से कर्णो को कृतार्थ करे । बिना उद्योग के हस्तगत सीप भी मोतियो को बाहर नही निकालती ।

(दोनो घूमते है)

**विदूषक**—आगे बढता हुआ भय से हटो, हटो । यह तो कोई भूत है, तो मै क्रुद्ध हुई देवी की भौहो के समान टेढे इस डण्डे से इसे 'तड' से पीटूँगा । मेरा पौरुष देखो ।

**राजा**—उस अवसर पर मालती की कलियो से वस्त्र बनाओगे—मालती कुञ्ज मे घुसकर छिप जाओगे ।

**विदूषक**—तो फिर वह क्या है ?

**राजा**—सखे ! मै सोचता हूँ कि स्फटिक की दीवाल के दूसरी ओर खडी सुन्दरी दीवार के स्वच्छ होने से इधर सुव्यक्त हो रही है । तो आओ केलिकैलास के पीछे से इसका परिचय प्राप्त करे । (वैसा करते है)

**विदूषक.**—तुरिदतरमवक्कन्ता सा, जदो असमजसा इदो देवीवासभवणाहिमुही पअपती दीसइ । (त्वरिततरमपक्रान्ता सा, यतोऽसमञ्जता इतो देवीवासभवनाभिमुखी पदपक्तिर्दृश्यते ।)

**राजा**—हृदय । स्वस्ति भवते । एनामनुवर्तता स्मर्तव्या वयम् ।

(नेपथ्ये) जय जय त्रिलिङ्गाधिपते । सुखाय मध्यन्दिन भवतु भवत । सम्प्रति हि—

**धत्ते पद्मलता दलेप्सुरुपरि स्व कर्णताल द्विप**
**शष्यस्तम्बरसान्नियच्छति शिखी मध्येशिखण्ड शिर ।**
**मिथ्यालीढमृणालकोटिरभसाद् दष्ट्राङ्कुरं शूकरो**
**मध्याह्ने महिषश्च वाच्छति निजच्छाय महाकर्दमम् ।। ४३ ।।**

अपि च—

---

**विदूषक**—वह अभी अभी भाग गई क्योकि देवी के वास-भवन की ओर अस्पष्ट पद-चिह्न दिखाई देते है ।

**राजा**—मित्र । आपका कल्याण हो । इस सुन्दरी का अनुगमन करते हमे याद रखियेगा ।

(नेपथ्य में) त्रिलिङ्गाधिपति की जय हो । दोपहर की वेला आप के लिए सुखकर हो । इस समय—

पद्मलता के दलने का इच्छुक हाथी दोपहर की गर्मी से व्याकुल हो अपने ऊपर अपने बडे-बडे कानो को चला रहा है, घासो के रसास्वादन को त्यागकर मयूर अपने सिर को अपने पखे के अन्दर छिपा रहा है । सुअर ने कमल की जड को खोद-खोद कर खाना बन्द कर दिया है और भैसा अपने शरीर पर लेप करने के लिए गहरे कीचड की इच्छा कर रहा है ॥ ४३ ॥

और भी—

**विशन्तीना स्नातु जघनविनिवेशैर्मृगदृशा**
**यदम्भ सप्राप्त प्रमदवनवाप्यास्तटभुवम् ।**
**गभीरे तन्नाभीकुहरपरिणाहाध्वनि सरत्**
**कुहूङ्कारस्फार रचयति च नाद भ्रमति च ॥ ४४ ॥**

**विदूषक**—भो, देवीए भवण गदुअ मज्झणसज्ञ णिअत्तिअ तिस्सा पउत्ति लक्खीअदु । (भो , देव्या भवन गत्वा मध्याह्नसन्ध्या निर्वर्त्य तस्या प्रवृत्तिर्लक्ष्यताम् ।)

**इति प्रथमोऽङ्कः ।**

---

स्नान के निमित्त प्रवेश करती हुई मृगनयनियो के जघन प्रदेश से प्रमद-वन की बावली का जल पहले तो धक्के से तट-भूमि की ओर चला गया । तदनन्तर उन मृगनयनियो की गम्भीरनाभि मे वेग से घुसता हुआ उच्च स्वरित 'कुहू' ध्वनि करता और चक्कर काटने लगता है ॥४४ ॥

**विदूषक**—भो , महारानी के भवन मे चलकर मध्याह्नकालीन सन्ध्योपासना कर उस सुन्दरी का वृत्तान्त जाने ।

**प्रथम अङ्क समाप्त**

# अथ द्वितीयोऽङ्कः

**(तत प्रविशत सम्मुखीने चेट्यौ)** ।

**एका**—(प्रविक्रम्य इतरामञ्चले विधार्य) हला तरगिए ! हिअअ-पदिट्ठिदराअक्ख-राविअ लक्खीअसि । जदो समुहागद पि म अणालक्यि थिदासि । (हला तरगिके, हृदयप्रतिष्ठितराजाक्षरेव लक्ष्यसे । यत सम्मुखगतामपि मामनालप्य स्थितासि ।)

**द्वितीया**—(समालिङ्ग्य) सहि कुरगिए ! मा कुप्प, गौरी मे कुप्पदु, जइ त मए दिट्ठासि अण्णहिअअत्तणेण । (सखि कुरगिके ! मा कुप्य, गौरी मे कुप्यतु यदि त्व मया दृष्टासि अन्यहृदयत्वेन ।)

**कुरङ्गिका**—सहि ! कीदिस अण्णहिअअत्तण । (सखि ! कीदृशमन्यहृदयत्वम् ?)

---

(इसके बाद दो दासियाँ एक दूसरे के आमने-सामने प्रवेश करती हैं)

**एक**—(घूमकर दूसरी का अञ्चल पकडकर)

हे तरगिके ! मालूम होता है कि तुम्हारे हृदय मे राजा की मूर्ति प्रतिष्ठित है, जिसके ध्यान मे तुम लीन हो । इसीलिए यद्यपि मै सामने आई, तथापि तुमने बातचीत नही की ।

**दूसरी**—सखि कुरगिके ? नाराज न हो ! मुझ पर देवी जी कोप करे यदि मैंने तुमको अन्यमनस्क भाव से देखा हो ।

**कुरङ्गिका**—सखि अन्यमनस्कता कैसी होती है ?

**तरङ्गिका**—ताहिस, जादिसेण तुह वि पुरदो मतअतीए वि उक्कपदि विअ मे हिअअ। (तादृश, यादृशेन तवापि पुरतो मन्त्रयमाणाया अपि उत्कम्पत इव मे हृदयम्)

**कुर०**—हिअअणिव्विसेसम्मि जणे आसकती कोदूहल म पुच्छावेदि। (हृदयनिर्विशेषेऽपि जने आशङ्कमाना कौतूहल मा प्रच्छयति।)

**तर०**—जहा तहा भोदु ण पच्छादइस्स, णहि सिणेहो जुत्ताजुत्तमनु रधेदि। (यथा तथा भवतु न प्रच्छादयिष्यामि। न हि स्नेहो युक्तायुक्तमनुरुणद्धि।)

**कुर०**—अदो ज्जेव्व मे आसघो कध विअ सहकारलट्ठीए कलकण्ठी कुठिदप्पणआ होदि। (अत एव मे आशङ्का कथमिव सहकारयष्ट्या कलकण्ठी कुठितप्रणया भवति।)

**तर०**—एव्व तथा वि भणीअदि सुदमतसरक्खण क्खु कज्जसिद्धिए कारण। (एव तथापि भण्यसे, श्रुतमत्रसरक्षण खलु कार्यसिद्धे कारणम्)

**कुर०**—मा एव्व भण, कध विअ जीअतादो किकलासादो सिरसुवण्ण पावीअदि। (मैव भण, कथमिव जीवत कृकलासाच्छिर सुवर्ण प्राप्यते।)

---

**तरङ्गिका**—वैसी, जैसे तुम्हारे भी सामने गुप्त बातो को कहते हुए मेरा हृदय कॉपता सा है।

**कुरङ्गिका**—अभिन्न हृदय पर भी शङ्का करती हुई मुझको कौतूहल पूछने के लिए प्रेरित करता है।

**तरङ्गिका**—जैसा भी हो, मै नही छिपाऊगी। स्नेह उचित और अनुचित का लिहाज नही करता।

**कुरङ्गिका**—मेरी यह आशङ्का है—आम्र की डाली से कोयल का प्रणय मन्द कैसे हो सकता है ?

**तरङ्गिका**—अच्छा, मै तुमसे कहती हूँ—सुनी बातो को गुप्त रखने से ही कार्य की सिद्धि होती हैं।

**कुरङ्गिका**—ऐसा मत कहो—गिरगिट के जीते जी उसका सुनहरा सिर कैसे कोई पा सकता है।

**तर०**—सुणादु प्पिअसही । अत्थि एत्थ कुतलेसु चडमहासेणो णाम राआ, तस्स णिअराज्जपरिब्भट्टस्स इह आगदस्स दुहिआ कुवलयमाला णाम णम्मदामज्जणुत्तिण्णा देवदिट्टा हिअअ च से पविट्टा । ता च पडिच्छिदवदी देवी णिअमादुलभावुकस्स मिअकवम्मस्स किदे । तण्णि-मित्त अ विवाहोअरणाइ सज्जीकादु पेसिदह्मि । तग्गदमणए मए ण तुम पेक्खिदासि । (शृणोतु प्रियमाली अस्त्यत्र कुन्तलेषु चण्डमहासेनो नाम राजा तस्य निजराज्यपरिभ्रष्टस्य इहागतस्य दुहिता कुवलयमाला नाम नर्मदामज्जनोत्तीर्णा देवदृष्टा हृदयञ्चास्य प्रविष्टा । ताञ्च प्रतीष्टवती, देवी निजमातुलभावुकस्य मृगाङ्कवर्मण कृते । तन्निमित्तञ्च विवाहोपकरणानि सज्जीकर्तु प्रेषितास्मि । तद्गतमनसा मया त्व न लक्षितासि ।)

**कुर०**—अहो देवीए विदद्धत्तण एव्व किल किदे सवत्तीलाभो परि हृदो भोदि, चदवम्ममादुलस्स सिणेहो वि दसिदो भोदि । (अहो देव्या विदग्धत्व, एव किल कृते सपत्नीलाभ परिहृतो भवति, चन्द्रवर्मणो मातु स्नेहोऽपि दर्शितो भवति ।)

**तर०**—तुम उण कहि पत्थिदासि । (त्व पुन क्व प्रस्थितासि ।)

**कुर०**—अज्जदेवीए अलिअविवाहेण विडविदु आणत्तो अज्जचाराअणो । तद्विवाहसामग्गी सपादेदु उण अह पेसिदाम्हि । ता एहि दुवे वि अहो जधासमीहि—

---

**तरङ्गिका**—प्रियसखि ! सुनो—कुन्तल देश मे चण्डमहासेन नामक राजा है । वह राज्य-परिभ्रष्ट यहाँ आया है । उसकी कन्या कुवलयमाला नर्मदा से स्नान करके निकली ही थी कि महाराज ने उसे देखा और वह उनके हृदय मे समायी हुई है । महारानी जी उस (कुवलयमाला) को अपने मामा के पुत्र मृगाङ्कवर्मा के लिए चाहती है । उसी के निमित्त विवाह-सामग्री तैयार करने के लिए मै भेजी गई हूँ । उनके कार्य मे मेरा मन लगा था, इसी से तुम्हारी और ध्यान नही गया ।

**कुरङ्गिका**—महारानी का भी कैसा चातुर्य है । ऐसा करने से एक सौत के आने की आशका भी दूर हो जायेगी और उधर चन्द्रवर्मा की माता का स्नेह भी दर्शित होगा ।

**तरङ्गिका**—तुम कहाँ जा रही हो ?

**कुरङ्गिका**—आज महारानी जी मिथ्या-विवाह से आर्य-चारायण की विडम्बना करना चहाती हैं । उसी विवाह की सामग्री तैयार करने के लिए मैं भेजी गई हूँ । तो आवो अपने-अपने काम को पूरा करने के लिए दोनो चले ।

अकज्जसिद्धीए गच्छह्म । **[इति निष्क्रान्ते]** (अद्य देव्या अलीकविवाहेन विटम्बयितुमाज्ञप्त आर्यचारायण, तद्विवाहसामग्री सपादियितु पुनरह प्रेषितास्मि । तस्मादेहि द्वे अपि आवा यथासमीहितकार्यसिद्धये गच्छाव ।)

**इति प्रवेशक**

**(तत प्रविशति सोत्कण्ठो राजा विशेषविभूषितो विदूषकश्च)**

**राजा**—(मदनाकूतमभिनीय)

**तस्मिन् पञ्चशरे स्मरे भगवता भर्गेण भस्मीकृते**
**जानाम्यक्षयसायक कमलभू कामान्तर निर्ममे ।**
**यस्यामीभिरिलतस्ततश्च विशिखैरापुङ्खमग्नात्मभि-**
**र्जात मे विदलत्कदम्बमुकुलस्पष्टोपमान वपु ॥ १ ॥**

**(सन्तापमभिनीय)**

**विलीयेन्दु साक्षादमृतरसवापी यदि भवेत्**
**कलङ्कस्तत्रत्यो यदि च विकचेन्दीवरवनम् ।**
**तत स्नानक्रीडाजनितजडभावैरवयवै**
**कदाचिन्मुञ्चेय मदन-शिखिपीडापरिभवम् ॥ २ ॥**

---

इति प्रवेशक

(उत्कण्ठित राजा और विशेष सुसज्जित विदूषक रगमञ्च पर आते है)

**राजा**—(कामावेश को प्रकट करता हुआ)

मालूम होता है—पाँच बाण वाले कामदेव को जब शकर भगवान् ने भस्म कर दिया तो ब्रह्मा ने एक दूसरे ही अक्षय बाणो वाले कामदेव की रचना की है, जिसके बाण हर तरफ से मेरे शरीर मे पुङ्खभाग तक गहरे घुस गये है और मेरा शरीर कदम्ब की खिलती हुई कलियो के साम्य को प्राप्त हो गया ॥ १ ॥

(सन्ताप का अभिनय कर)

यदि चन्द्रमा गल कर साक्षात् अमृत रस की बावली हो जाय और उसका कलङ्क (चिह्न) कमल-वन के रूप मे विकसित हो जाय और उसमे स्नान करने से मेरे अङ्ग शीतल हो, तब कदाचित् कामदेव के बाणी की पीडा दूर हो सके ॥ २ ॥

अपि च, सखे चारायण ।

**मन्द्रादर कुसुमपत्रिषु पेलवेषु**
**नून बिभर्ति मदन पवनास्त्रमद्य ।**
**द्वारप्रकाण्डसरला कथमन्यथाऽमी**
**श्वासा प्रनर्तितदुकूलदशा सरन्ति ॥ ३ ॥**

तत् फुल्लातिमुक्कलतालाञ्छनस्य तुषारपुञ्जनाम्न कदलीगृहस्य मार्गमादिश ।

**विदूषक** —(सञ्ज्ञया निर्दिशति)

**राजा**—कथमक्षुण्णा मौनमुद्रा ?

**विदूषक** —(भूमावक्षराणि लिखति)

**राजा**—अष्टादशलिपिविदो वय न त्वदीयाक्षरग्रहणे विचक्षणा ।

**विदूषक** —(दन्तैर्जिह्वामवष्टभ्य) भो ! दिक्खिद क्खु अह मउणे चिट्ठामि । (दीक्षित खल्वह मौने तिष्ठामि ।)

---

और भी, मित्र चारायण ।

मालूम होता है कामदेव अब कोमल कुसुम-शरो का तिरस्कार कर पवन का अस्त्र धारण करने लगा है । इसीलिए मेरी सॉसे नासा से स्कन्धपर्यन्त इतनी सीधी लम्बी निकल रही है, जिनसे शरीर के वस्त्र चञ्चल हो रहे है ॥ ३ ॥

फूली हुई माधवीलता जिसका पहिचान का चिह्न है, तुषारपुञ्ज नामक कदलीगृह का मार्ग बताओ ।

**विदूषक**—(सङ्केत से बताता है)

**राजा**—कैसी यह मौनमुद्रा है जो टूट नही रही है ?

**विदूषक**—(भूमि पर अक्षर लिखता है)

**राजा**—हम अठारह लिपियॉ जानते हैं परन्तु तुम्हारे अक्षरो को पढने मे असमर्थ है ।

**विदूषक**—(दॉतो तले जीभ दबाकर) अरे मैं दीक्षा ग्रहण कर चुका हूँ, अत मौन धारण किये हूँ ।

**राजा**—किमिति ?

**विदूषक** —देवी म सपद परिणाइस्सदि । (देवी मा साम्प्रत परिणाययिष्यति ।)

**राजा**—तामेव चिरन्तनब्राह्मणीम् ।

**विदूषक** —णहि णहि । (नहि नहि)

**राजा**—अन्या का ?

**विदूषक** —ओअल्लागदस्स मिअकवम्मस्स पुरोहिदस्स दुहिदा क्खु एसा । (ओयल्लागतस्य मृगाङ्कवर्मण पुरोहितस्य दुहिता खल्वेषा ।)

**राजा**—किनामधेय पुरोहित ?

**विदूषक** —सस-सिंगो, घरिणी इमस्स मिअतिह्णिआ, भविस्सघरिणी अ मे तद्दु-हिदा अबरमाला णम । (शश-शृङ्ग, गृहिण्यस्य मृगतृष्णिका भविष्यद्गृहिणी च मे तद्दुहिता अम्बरमाला नाम ।)

**राजा**—(स्वगतम्) मन्ये देवी उपहसितुमेनमिच्छति । तज्जोषमास्महे । वर्धता परि-हास-लता ।

---

**राजा**—यह क्यो ?

**विदूषक**—आज महारानी जी मेरा विवाह करायेगी ।

**राजा**—उसी पुरानी ब्राह्मणी से ।

**विदूषक**—नही, नही ।

**राजा**—फिर वह कौन है ?

**विदूषक**—वह ओयल्ला से आये हुए मृगाङ्कवर्मा के पुरोहित की कन्या है ।

**राजा**—पुरोहित का क्या नाम है ?

**विदूषक**—शशशृग और उनकी पत्नी मृगतृष्णिका और उसकी कन्या का नाम अम्बर-माला है, जो मेरी गृहिणी होने जा रही है ।

**राजा**—(अपने मन में) मै समझता हूँ महारानी जी इनका मजाक करना चाहती है, तो मै चुप रहूँ और यह परिहास की लता बढती रहे ।

(तत प्रविशति चेटी)

**(परिक्रम्य पुरतोऽवलोक्य)** कध एस देवो चाराअणबह्मणेण सम कोदूहलधरस्स तुसारपुञ्जस्स सजवणसण्णिहिदो वट्टदि । ता विण्णवेमि देवीसदिट्ठ । (उपसृत्य) जअदु जअदु भट्टा । देवी विण्णवेदि, चाराअणो मए दुदीआ परिणाइदुमाणत्तो ता तुम्हेहि चाराअणमित्तकेहिं होदव्व । एद च कोदूहलघल कद कदलीघल पविसदु देवो । देवी सपरिअणा इदो ज्जेव वट्टदि । **[इति प्रवेश नाटयति]** (कथमेष देवश्चारायणब्राह्मणेन सम कौतूहलगृहस्य तुषारपुञ्जस्य सञ्जवनसन्निहितो वर्तते ? तस्मात् विज्ञापयामि देवी-सन्दिष्टम् । जयतु जयतु भर्ता । देवी विज्ञापयति, चारायणो मया द्वितीया परिणाययितुम् आज्ञप्त । तद् युष्माभिश्चारायणामित्रकैर्भवितव्यम् । एतच्च कौतूहलगृह प्रविशतु देव । देवी सपरिजना इत एव वर्तते ।)

**(तत प्रविशति देवी कृतवधूटी-वेषश्चेटो विभवतश्च परिवार.) ।**

**देवी**—हला मेहले । अत्तणे जामादुअस्स कुणसु मुहावलोअण (हला मेखले । आत्मनो जामातृकस्य कुरु मुखावलोकनम् ।)

---

(इसके बाद दासी रगमञ्च पर आती है)

(घूमकर सामने की ओर देखकर)

चारायण ब्राह्मण के साथ कौतूहलगृह तुषारपुञ्ज के चतु शालके सन्निकट महाराज जी उपस्थित है, तो महारानी का सन्देश बता दूँ । स्वामी की जय हो । महारानी जी कह रही है कि आज मै चारायण का दूसरा विवाह करने जा रही हूँ, तो आप चारायण के मित्र रूप मे अवसर पर उपस्थित रहे और यह कदलीगृह ही कौतूहलगृह बनाया गया है । इसमे महाराज जी चले, परिजनो समेत महारानी भी उपस्थित है ।

(प्रवेश करती हैं)

(इसके बाद महारानी जी, वधू-वेष मे दास एव सामग्री समेत सेवकवृन्द)

**देवी**—अरे मेखले । अपने जामाता का मुख देख ले ।

**मेखला**—(तथा विधाय शिरसि चाघ्राय) अज्ज चाराअण। उवरिधेसु रत्तसुअ कुणसु तारामेलण। (आर्य चारायण। उपरि धेहि रक्ताशुक कुरु तारामेलनम्)

**विदूषक** —(तथा करोति),

**देवी**—मेहले। तुरिद देवासेसु भामरीओ, जेण प्पज्जलिदे हुदवहे लाअजलीओ मुचेदि। (मेखले। त्वरित दापय भ्रामर्य येन प्रज्वलिते हुतवहे लाजाञ्जलि मुञ्चति।)

**विदूषक** —(तथा कृत्वा) अयि दुदीअवह्मणि धुव सत्तरिसिमण्डल च पेक्ख। (अयि द्वितीयब्राह्मणि, ध्रुव सप्तर्षिमण्डल च पश्य।)

**चेट**—(विलोक्य) दिट्टधुओ दिट्टसत्तरिसिमडलो अ सवुत्तोह्मि। (दृष्टध्रुवो दृष्टसप्तर्षिमण्डलश्च सवृत्तोऽस्मि।)

**विदूषक**—अयि मुद्धे? दिट्टधुआ दिट्टसत्तरिसिमडला अह त्ति भण। (अयि मुग्धे। दृष्टिध्रुवा दृष्टसप्तर्षिमण्डला च अहमिति भण।)

**(चेट-विदूषकौ पुन पुनस्तथाऽभिदधत)**

---

**मेखला**—(वैसा कर और सिर सूँघकर) आर्य चारायण। ऊपर लाल वस्त्र रक्खो। तारा-मेलन (परस्परावलोकन) करो।

**विदूषक**—(वैसा करता है)

**देवी**—मेखले। भॉवरे जल्दी डलवाओ, जिससे वर प्रदीप्त अग्नि मे जालाञ्जलि छोडे।

**विदूषक**—(वैसा करके) अपि मेरी द्वितीय ब्राह्मणि। ध्रुव और सप्तर्षिमण्डल को देखो।

**दास**—(देखकर) मै ध्रुव तथा सप्तर्षि-मण्डल को देख चुका।

**विदूषक**—अरी भोली। मै ध्रुव तथा सप्तर्षिमण्डल देख चुकी—ऐसा कहो।

(दास और विदूषक बार-बार वही अपना-अपना वाक्य दोहराते है।)

**चेट**—अज्ज चाराअण। देवीदासो डमरुओ क्खु अह कह परिणआणि। ण सुणीअदि दीवतरे वि एसा वत्या ज पुरिसो पुरिस परिणेदिं इत्थिआ वा इत्थिअ। अबरमाला उण अबरमाला ज्जेव। (आर्य चारायण देवीदासो डमरुक खल्वह कथ परिणयानि। न च द्वीपान्तरेऽपि एषा वार्त्ता श्रूयते यत् पुरुष पुरुष परिणयति स्त्री वा स्त्रियम्। अम्बरमाला पुनरम्बरमालैव)

**विदूषक**—आ दासीए सुदे। पुराणकुट्टिणि। मगरदादे। भमरटेण्टे। टेण्टाक-राले। कोसवड्ढिणि। रच्छालोट्टणि। त्रुडिदसघलिदे। परपुत्तविद्दाविणि। विस-मकत्तरि। वञ्चिदह्मि तुए, ता रक्खिअस्स अत्ताण। (आ दास्या सुते। पुराणकुट्टिनि। मकरदष्ट्रे। भ्रमरटेण्टे। टेण्टाकराले। कोशवर्धिनि। रथ्यालु-ण्ठिनि। त्रुटितसघटिते। परपुत्रविद्रावणि। विषमकर्त्रि। विञ्चितोऽस्मि त्वया, तस्माद्रक्षाऽऽत्मानम्।)

[सर्वे हसन्ति]

**विदूषक**—(अपक्रामपि)

---

**दास**—आर्य चारायण। मै महारानी जी का दास डमरुक हूँ, कैसे विवाह करूँ। किसी द्वीप मे भी ऐसी बात नही सुनी कि पुरुष का पुरुष से अथवा स्त्री का स्त्री से विवाह होता हो। अम्बरमाला तो अम्बरमाला ही।

**विदूषक**—अरी दासी की पुत्री। पुरानी कुटनी, मगर के-से दॉतो वाली, भ्रमर की तरह इधर-उधर घूमने वाली, झगडालू, दूसरों के धन से कोश बढाने वाली, सुरा-पानादि से सडक पर लोटने वाली, दुश्चरित्रो के साथ रहने वाली, दूसरो के पुत्रो को भ्रष्ट करने वाली, विपरीत कर्म करने वाली। तुमने मुझे छला है, तो तू अपने को बचा।

(सब हॅसते है)

**विदूषक**—(चला जाता है।)

**राजा**—देवि ! विलक्ष क्रुद्धश्चारायण कुवलयवीथी प्रतिगत । अस्माभिरपि गन्तव्यम् । तत् केनचित् कर्पूरद्वीपादागतेन नरेन्द्रेण सिद्धौषधैर्माधवीलतामण्डपो माञ्जिष्ठस्तबकालङ्कृत कृतस्तदृष्टचर चरितमवलोकयितु प्रियवयस्यमाव- र्जयितु च गच्छाम । त्व पुनस्तदद्भुत प्रदोषे द्रक्ष्यसि ।

**देवी**—कुरगिए ! देवतादुदीअस्स अज्जपुत्तस्स पास्सवत्तिणी होहि । (कुरगिके ! देवताद्वितीययस्याऽऽर्यपुत्रस्य पार्श्ववर्तिनी भव ।) इति सपरिवारा निष्क्रान्ता

**कुर०**—(परिक्रामितकेन) इदो अज्ज चाराअणो मालदीगुम्मन्तरे बन्दी विअ मुहमेत्तणिलुक्को चिट्ठदि । (इत आर्यचारायणो मालतीगुल्मान्तरे बन्दीव मुखमात्रनिर्लोकस्तिष्ठति ।)

**राजा**—तदानयैनम् ।

**कुर०**— (किञ्चिदुपसृत्य) भो ! अम्बरमालावल्लह देवो वाहरदि **[इत्यञ्चले कर्षति]** (भोअम्बरमालावल्लभ ! देवो व्याहरति ।)

---

**राजा**—देवि ! लज्जित चारायण कुद्ध हो कुवलयवीथी की तरफ चला गया । हमे भी जाना चाहिए। कर्पूर द्वीप से आये हुए एक वैद्य ने सिद्ध औषधियो से माधवीलता-मण्डल को मजीठ रग के लाल फूलो के गुच्छो के अलङ्कृत कर दिया है । हम इस अदृष्टपूर्व कर्म का अवलोकन करने तथा प्रियमित्र को रोकने जा रहे है और तुम उस अद्भुत काम को सायकाल के समय देखना ।

**देवी**—कुरङ्गिके ! आर्यपुत्र अकेले है, तू इनके समीप रह । (ऐसा आदेश देकर परिजनो सहित चली गई)

**कुरङ्गिका**—(घूमने का अभिनय कर) मालती कुज के अन्दर बन्दी की भाँति जिनका मुखमात्र दिखाई पड रहा है, आर्य चारायण इधर है ।

**राजा**—उनको ले आ ।

**कुरङ्गिका**—(कुछ निकट जाकर)

हे अम्बरमाला के वल्लभ ! महाराज बुला रहे है ।

**विदूषक**—आ दुट्टदासि । भविस्सकुट्टिणि । तुम पि म उअहससि ता अमुणा तुह्मदेसजणमणकुडिलेण दण्डकट्टेण सीस तत्ति ताडइस्स (आ दुष्टदासि । भविष्यत्कुट्टिनि । त्वमपि मामुपहससि, तस्मादमुना युष्मद्देश जनमन कुटिलेन दण्डकाष्ठेन शीर्षन्तडिति ताडयिष्यामि ।)

**राजा**—कुरङ्गिके । देवीमनुवर्तस्व, तत्परिवारे क्रुद्धश्चारायण ।

**कुर०**—(निष्क्रान्ता परिक्रामितकेन)

**विदूषक**—पिअवअस्सविणोदत्थ महामन्तिकारिदा रअणवदी णाम पुरदो चउक्किआ । कि उण ताए वि एसा अधिदेवद व्व । (प्रियवयस्यविनोदार्थ महामन्त्रिकारिता रत्नवती नाम पुरतश्चतुष्किका । कि पुनस्तस्यामप्येषाऽधिदेवतेव ।)

**राजा**—(विलोक्य स्वगतम्) हृदय । दिष्ट्या वर्धसे स्वप्नदृष्टजनप्रत्यक्षदर्शनेन । (त प्रति) सखे चारायण । सैवेयम् अस्मन्मन शिखण्डि ताण्डवयित्री वर्षालक्ष्मी । इदमन्यत्ते कथयामि, पुराणप्रजापतिनिर्माणमेषा । यत —

**चन्द्रो जड कदलिकाण्डमकाण्डशीत-**
**मिन्दीवराणि च विसूत्रितविभ्रमाणि ।**
**येनाक्रियन्त सुतनो स कथं विधाता**
**किं चन्द्रिकां क्वचिदशीतरुचि प्रसूते ? ॥ ४ ॥**

---

**विदूषक**—अरे दुष्ट दासि । कुट्टिनि । तू भी मेरा उपहास करती है । तो तुम्हारे देश के लोगो के मन की भॉति टेढे इस डण्डे से तुम्हारे सिर को "तड" से पीटूँगा ।

**राजा**—कुरङ्गिके । महारानी के पास जा, चारायण उनके परिजनो पर क्रुद्ध है ।

**कुरङ्गिका**—(घूम कर चली गई)

**विदूषक**—आप के विनोदार्थ महामत्री के सामने यह रत्नवती नामक चौकी बनवाई गई है, उस पर भी यह अधिदेवता सी है ।

**राजा**—(देखकर अपने मन में) हृदय । स्वप्न मे देखे हुए जन का प्रत्यक्ष दर्शन कर भाग्य से तुम बढ रहे हो । (चारायण से)

यही वही हमारे मन-मयूर को नचाने वाली वर्षा की शोभा है । तुम से यह और कहता हूँ यह किसी पुराने ब्रह्मा की रचना है । क्योकि जिसने चन्द्रमा को जड, कदली-स्तम्भ को अनुपयुक्त अवसर पर भी शीतल रहने वाला एव इन्दीवर को

अपि चास्या खलु लक्षयामि तामिव वयोऽवस्थामलकुरुते, यस्या दिवानिशमभिनवाकल्पविकल्पगतमानसा तिष्ठति। तथाहि—

**उत्तालालकभञ्जनानि कवरीभारेषु शिक्षारसो**
**दन्ताना परिकर्मनीवि-नहन भ्रूलास्ययोगग्रह.।**
**तिर्यग्लोचनचेष्टितानि वचसा छेकोक्तिसक्रान्तय**
**स्त्रीणा म्लायति शैशवे प्रतिकल कोऽप्येष केलिक्रम ॥ ५ ॥**

**विदूषक**—(आकारमाकलय्य सोपहासम्) भो एहि इदो भवीअ देवीए सआस गच्छह्मि। (भो एहि इतो भूत्वा देव्या सकाश गच्छाव।)

**राजा**—सखे! पश्यामस्तावत्।

**विदूषक**—कि तुम गण्ठिबधिरो बिअ ठाणे थक्कसि ता गुड्चीदडो व्व भव इधज्जेव दाड्ढधरो भोदु। अह उण देवीए सआस गच्छेह्मि (कि त्व ग्रन्थिबधिर इव स्थाने स्खलसि। तस्माद गुडूचीदण्ड इव भवानिहैव दाढ्र्यधरो भवतु। अह पुनर्देव्या सकाश गच्छामि।)

---

विसूत्रित और विभ्रम रहित) बनाया, वह इस सुन्दरी का निर्माता कैसे हो सकता है। क्या कही सूर्य चन्द्रिका उत्पन्न कर सकता है? ॥ ४ ॥

और मै देखता हूँ कि इसकी आयु इस अवस्था को अलकृत कर रही है, जिसमे दिन-रात मन मे नये-नये सकल्प-विकल्प उठा करते है। जैसे—चञ्चल अलको को रोकना (चञ्चल अलको को हाथो से ठीक करते रहना), चोटी गूँथने की कला सीखने मे आनन्द पाना, दाँतो को (उचित साधनो से) स्वच्छ और आकर्षक बनाना, नीवी बाँधना, भ्रू-नर्तन की रीतियो का ज्ञान प्राप्त करना, तिरछे नेत्रो से हाव-भाव प्रकट करना और अर्थान्तरगर्भित वचन बोलना—ये सब गुण युवावस्था मे स्त्रियो मे स्वत आ जाते है। शैशवावस्था बीतते-बीतते स्त्रियो का प्रतिक्षण यह एक अपूर्ण केलि-क्रम रहता है ॥ ५ ॥

**विदूषक**—आकार समझ कर उपहासपूर्वक आओ, इधर से होकर महारानी के पास चले।

**राजा**—मित्र! पहले इसे देख तो ले।

**विदूषक**—क्या तुम ग्रन्थि-वधिर सा स्थान पर गिरते हो, तो आप गुरिचतदण्ड की तरह यही जमे रहो। मै तो महारानी के पास जाता हूँ।

**राजा**—सर्व सम्भाव्यते त्वयि । कि मधु कषायति ?

**विदूषक** —(विहस्य पुरोऽवलोक्य च) भो उप्फालसमुप्फालनाई करेहि लग्गा । (भो उत्फालसमुत्फालनानि करयोर्लग्नानि ।)

**राजा**—(विहस्य) कन्दुकेन क्रीडति । तथा हि—

**अमन्दमणिनूपुरक्वणनचारुचारिक्रम,**
**झण्जझणितिमेखलं स्खलिततारहारच्छटम् ।**
**इद तरलकङ्कणावलिविशेषवाचालित,**
**मनो हरति सुभ्रुव किमपि कन्दुकक्रीडितम् ॥ ६ ॥**

**विदूषक** —एव एद (एवमेतत्)

**चचलचलणचण्डउचारक्कमचलिदचेलअ**
**अविरलवेणिवेल्लिदभल्लवलनधुदविअसिदमल्लिअ ।**
**सोहइ घणरणतरसणामणिकिंकिणी चअ**
**चदमुहीए रअणरगगणे गेदुअकेलिताडवं ॥ ७ ॥**

---

**राजा**—तुम्हारे लिए सब कुछ सम्भव है । क्या मधु तुम्हे कसैला लगता है ?

**विदूषक**—(हँसकर और सामने देखकर) अरे ! हाथो का उछल-कूद हो रहा है ।

**राजा**—(हँसकर) गेद खेल रही है । जैसे—

हे सुभ्रु ! मणिमय नूपुरो की अमन्द ध्वनि से पैरो की गतिसुन्दर लग रही है, करधनी की क्षुद्र घण्टिकाओ से झन-झन ध्वनि निकल रही है, कण्ठ प्रदेश मे मुक्ताहार लटका हुआ हिल रहा है एव चचल ककणो से विशेष ध्वनि निकल रही है, इस प्रकार की तुम्हारी कन्दुकक्रीडा मन को हर लेती है ॥ ६ ॥

**विदूषक**—(ऐसा ही है)

चञ्चल चरणो को तेजी से आगे रखने से वस्त्र चञ्चल हो रहे हैं, वेणी के बारबार लुढकने एव हिलते रहने से उसमे गुँथे मल्लिका का पुष्प नीचे गिर रहे है एव करधनी की किङ्किणी अत्यन्त शब्द कर रही है । रत्न-जटित रगभूमि के प्रागण से चन्द्रमुखी की इस प्रकार की कन्दुक-क्रीडा अत्यन्त सुन्दर लग रही है ॥ ७ ॥

(चञ्चलचरणचण्डचारक्रमचलितचेलक
अविरलवेणिवेल्लितभल्लवलनधुतविकसितमल्लिकम् ।
शोभते घनरणद्रशनामणिकिङ्किणीचय
चन्द्रमुख्या रत्नरङ्गाङ्गणे कन्दुककेलिताण्डवम् ॥ ७ ॥)

राजा—

**अस्या स्वेदाम्बुबिन्दुच्युततिलकतया व्यक्तवक्त्रेन्दुकान्ते-**
**र्वारवारेण वेगप्रहणननटनाकेलिवाचालितायाः ।**
**तत्पातोत्पात-तानोन्नतविनतदृशस्ताडनोत्तालतीका-**
**लालित्याच्छन्दिता स्म प्रतिपदमधुना कन्दुकक्रीडितेन ॥ ८ ॥**

(भूयो विभाव्य) अहह ! महता वेगेन वर्तते । यथा हि—

**चेलाञ्चलेन चलहारलताप्रकाण्डैर्वेणीगुणेन च बलाद्वलयीकृतेन**
**हेलाहितभ्रमरकभ्रमिमण्डलीभिश्चक्रत्रय रचयतीव चिर नतभ्रू ॥ ९ ॥**

---

**राजा**—पसीने की बूँदो से मस्तक का तिलक धुल जाने से स्पष्ट मुखचन्द्रकान्ति वाली, बारबार वेग से गेद मारने की नृत्यकेलि मे स्फूर्ति युक्त एव गेद के नीचे गिरने और ऊपर उठने के तान के अनुसार नीचे ऊपर जाते हुए नेत्रो वाली इस सुन्दरी के गेद मारने और उछालने की ललित लीला के कारण इस कन्दुकक्रीडा से इस समय पग-पग पर हम हर्षित हो रहे है ॥ ८ ॥

(पुन सोचकर) अहह ! बड़े वेग से गेद खेल रही है ।

वस्त्राञ्चल, चञ्चलहार की उत्कृष्ट लडियो एव बलपूर्वक वेष्टित वेणीसूत्र से कुम्हार के चाक को तिरस्कृत करने वाले गोलाकार चक्कर काटने से वह झुकी भौंहवाली सुन्दरी तीन वृत्त सा बनाती है ॥ ९ ॥

(पुनर्निरूप्य)

**स्मरशरधिनिकाश कर्णपाश कृशाङ्गी**
**रयविगलिततालीपत्रताटङ्कमेकम् ।**
**वहति हृदयचोर कुङ्कुमन्यासगौरं**
**वलयितमिव नाल लोचनेन्दीवरस्य ॥ १० ॥**

**विदूषक**—भो, विरदा गेदुअखेलणादो (भो, विरता कन्दुर्कक्रीडनात् ।)

**राजा**— न केवल विरता सखी, किंतु करतलन्यस्तपाणिपद्मा सप्रत्यभिज्ञमिवास्मानवलोकयति च । पश्य—

**वक्त्रश्रीजितलज्जितेन्दुवदिदं कृत्वा करे कन्दुक**
**क्रीडाकौतुकमिश्रभावमनया त्र्यस्रं वहन्त्याननम् ।**
**भृङ्गग्राग्रहकृष्टकेतकदलस्पर्धावतीना दृशा**
**दीर्घापाङ्गनिरीक्षणैकसुहृदामेषोऽस्मि पात्रीकृत ॥ ११ ॥**

---

(पुन- सम्यक् अवलोकन कर)

कामदेव के तरकस के सदृश, वेग के कारण ढीले-ढाले, तालपत्र से निर्मित कर्णभूषण वाला, कुङ्कुम लगाने से गौर तथा नेत्र-कमल का लपेटा हुआ नाल सा, इस दुबले-पतले शरीर वाली सुन्दरी का अनुपम कर्णपाश हृदय का चुरा लेता है ॥ १० ॥

**विदूषक**— अरे ! गेद खेलना बन्द कर दिया ।

**राजा**—केवल खेलना ही नही बन्द कर दिया, किन्तु हथेली पर हथेली रख प्रत्यभिज्ञा (स्मृति की सहायता से उत्पन्न ज्ञान) पूर्वक हमे देख भी रही है । देखो—

मुख की शोभा से पराजित अतएव लज्जित चन्द्रमा के समान (उसने) कन्दुक को हाथ पर रख, क्रीडा ओर कौतूहल के मिश्रित भाव वाले मुख को तिरछा-टेढा किये इस सुन्दरी ने, भौरो को बलात् आकृष्ट करने वाले केतकपत्र से स्पर्धा करने वाले तथा कनखियो से देखने मे अत्यन्त निपुण अपने नेत्रों का हमे पात्र बनाया ॥ ११ ॥

**विदूषक** -भो एहि अणुसरह्म सुदरी । भोदु प्पेम्मदुट्टोली । पीज्जदु दिट्टीए पीऊस-गडूसो । दिज्जदु मअणस्स हत्थावलबो, पअट्टदु पचमहुकारा हिचारो । भोदु विकटदुब्भरो परिवारबग्गो । अच्चिज्जदु मअरध्वजसधिविग्गहचिन्तावाउलदाए कठट्ठिदजीविदो चाराअणबह्मणो । (भो एहि अनुसराव सुन्दरीम् । भवतु प्रेमसा-फल्यम् । पीयता दृष्ट्या पीयूषगण्डूषम् । दीयता मदनस्य हस्तावलम्ब, प्रवर्तता पञ्चमहुकङ्कराभिचार. । भवतु विकटदुर्भर. परिवारवर्ग । अर्च्यता मकरध्वजसन्धि-विग्रहचिन्ताव्याकुलतया कण्ठस्थितजीवितश्चारायणब्राह्मण ।)

**(परिक्रम्य सोपानावतरण नाटयत )**

**विदूषक** —अदेव देवउल, अणक्खरो लेहो, जदो ण दीसदि सा । (अदेव देवकुल, अनक्षरो लेख, यतो न दृश्यते सा ।)

**राजा**—दृष्टा हरिश्चन्द्रपुरीव नष्टा च ।

**विदूषक** —एहि णिउण णिरूपह्म । सा कहिं पि अभ्यतरिदा चिट्ठदि । एहि निपुण निरूपयाम सा कुत्रापि अभ्यन्तरिता तिष्ठति । (चतुर्दिशमवलोकितनाटितकेन)

**राजा**—(सविषाद भुवमवलोक्य)

---

**विदूषक**—आवो । सुन्दरी का अनुसारण करे । प्रेम सफल हो । दृष्टि से अमृत रस पियो । कामदेव को हाथ का सहारा दो । कोयल की पुकार शुरू होने दो । आश्रितजन अत्यन्त दुर्भर हो काम-सम्बन्धी सन्धि-विग्रह की चिन्ता से व्याकुल होने के कारण कण्ठगत प्राण चारायण ब्राह्मण की अर्चना की ।

(दोनो घूमकर सीढियो से उतरने का अभिनय करते हैं)

**विदूषक**—देवकुल बिना देव का, लेख बिना अक्षर का जो वह दिखाई नही पडती हैं ।

**राजा**—हरिश्चन्द्र की पुरी की तरह दिखाई दी और गायब हो गई ।

**विदूषक**—आवो सावधानी से देखते है, वह कही छुपी होगी । (चारो तरफ देखने का अभिनय करता है)

**राजा**—(विषादसहित भूमि की ओर देखकर)

इय चरणकुक्कुमच्छुरितकुट्टिमा मोदिनी
निवेदयति कन्दुकव्यतिकर कुरङ्गीदृश ।
अहो किमिदमद्भुत न च कृशोदरी दृश्यते
भवत्ववगतं स्मर सृजति मोहमायामि माम्॥ १२ ॥

(सन्तोषमभिनीय समन्तादवलोक्य च)

शिखामणिरितोऽरुणस्तिलकयत्य मेदिनी-
मितो गलितगुम्फनास्तरलवेणिवान्ता स्त्रज ।
इतश्छुरितमन्तरा त्रुटितहारमुक्ताफलै-
रित श्रवणपाशतस्तलजपत्रमास्ते च्युतम्॥ १३ ॥

**विदूषक**—सुट्ठु क्खु सण्णिवेस-सिलिट्ठ तालवत्त। (सुष्ठु खलु सन्निवेशश्लिष्ट तालपत्रम्।) **[आदाय प्रसार्य च]** कध अक्खराइ? अहो पिअवअस्स जई कालक्खरिओसि ता पट। (कथमक्षराणि? अहो प्रियवयस्य, यत कालाक्षरिकोऽसि तस्मात् पठ।)

**राजा**—(वाचयति)

---

मृगनयनी के चरणो के कुङ्कुम से लिप्त फर्शवाली यह भूमि उसके कन्दुकव्यसन को सूचित कर रही है, किन्तु कैसा आश्चर्य है वह कृशोदरी दिखाई नही पड रही है। अच्छा, जान गया, कामदेव यह मोह माया किया करता है ॥ १२ ॥

(सन्तोष का अभिनय कर और चारो ओर देखकर)

उसकी लाल चूडामणि इधर गिरी हुई है, जो पृथ्वी की अलङ्कृत कर रही है। बन्धन के शिथिल हो जाने के कारण चञ्चल वेणी से छूट कर माला इधर गिरी है। निकटस्थ भूभाग टूटे हार के मोतियो से दीप्त है। इधर कर्णपाश से तालीपत्र गिरा हुआ है ॥ १३ ॥

**विदूषक**—सन्निवेश मे श्लिष्ट तालपत्र है। (लेकर और फैलाकर) अरे इसमे तो अक्षर लिखे है। प्रियमित्र, तुम विद्वान हो, पढो।

**राजा**—(बॉचता है)

**विधत्ते सोल्लेख कतरदिह नाङ्ग तरुणिमा**
**तथापि प्रागल्भ्यं किमपि चतुरं लोचनयुगे।**

(विभाव्य) अये, द्विपदीय न पुनरत्रापि चतुष्पदी।

**विदूषक**—भो गडआ विअ उद्धजाणुओ केच्चिर चिट्ठिस्सामो। ता एहि मत्तवारणोवरि उववसिह्य। (भो गण्डकाविवोद्ध्र्वजानुकौ कियच्चिर स्थास्याव। तस्मादेहि मत्तवारणोपरि उपविशाव।) तथा कुरुत।

(नेपथ्ये)

**यत्तालीदलपाकपाण्डुवदन यद् दुर्दिन नेत्रयो-**
**र्यत्प्रेङ्खोलितकेलिपङ्कजदल श्वासा प्रसर्पन्ति च।**
**गौरी क्रुध्यतु वर्तते यदि न ते तत् कोऽपि चित्ते युवा**
**धिग् धिक् त्वा सह पासुखेलनसखी लोकेऽपि यन्निह्नव ॥ १४॥**

---

यौवन सभी अङ्गो को सुन्दर कर देता है, किन्तु नेत्रो मे तो एक विशेष प्रगल्भता उत्पन्न कर देता है।

(सोचकर) अरे इसमे भी दो ही पद है चार पद नही है।

**विदूषक**—अरे गैडे की तरह घुटने के बल कब तक बैठे रहेगे। आवो मत्तवारणी के ऊपर बैठे। (दोनो वैसा करते है)

(नेपथ्य में)

तुम्हारा मुख पके तालपत्र की भाँति जो पीला हो गया है, नेत्रो से आँसुओ को जो झडी लगी रहती है, साँसे लम्बी चल रही है, हाथ मे लिए हुए क्रीडा-कमल की पँखुडियाँ वेग से हिल रही है, तो अवश्य तुम्हारे मन मे कोई युवक बसा हुआ है। यदि ऐसा न हो तो पार्वती जी का कोप मुझ पर हो। धूल मे साथ-साथ खेलने वाली बचपन की सखियो से भी तुम जो दुराव छिपाव रखती हो—तुम्हे धिकार है॥ १४॥

**विदूषक**—(चमत्कृत्य) भो सिहाबध मे करेहि, अमाणुसी वाणी सुणीअदि । (भो शिखाबन्ध मे कुरु, अमानुषी वाणी श्रूयते ।)

**राजा**—भित्त्यन्तरित कश्चिदभिधत्ते ।

**विदूषक**—तदो वक्खाणेहि मे । (तस्माद् व्याख्याहि मे ।)

**राजा**-काचित् क्वचिदनुरक्ता लज्जावती च वयस्यया भिन्नरहस्या क्रियते

**नेपथ्ये**—(सवाक्स्तम्भम्) सहीओ ! कि एत्थ अलिअ सभावेध ? (सख्य किमत्र अलीक सम्भावयथ ?)

**राजा**—वयस्य श्रुतम् ।

**विदूषक**—ही ही भो, एदे क्खु पडिदा अलिअविअप्पेहि फललुद्धा विअ मक्कलामूलमलहता पल्लवग्गाहिणो होन्ति, मुक्खा उण फणसवणपालआ विअ मूलमण्णेसता फल पावइ, ता सुणोदु, अह ज्जेव्व वक्खाणइस्स । ण क्खु एद सामण्णजणवअण, कि तु तुम ज्जेव्व उवालम्मीअसि । ण क्खु मिअलछणमुज्झीय अण्णेण ससिफतपुत्तलिआ बद्ध-णिज्झरा पज्झरइ । (ही ही भो, एते खलु पण्डिता

---

**विदूषक**—(चौककर) अरे मेरी चोटी बॉधो । कोई अलौकिक वाणी सुनाई पडती है ।

**राजा**—दीवाल की आड से कोई बोल रहा है ।

**विदूषक**—मुझे समझाकर कहो ।

**राजा**—कोई महिला किसी पुरुष मे अनुरक्त किन्तु लज्जावती है, अत उसकी सखी उससे रहस्य जानने के लिए प्रयत्न कर रही है ।

(नेपथ्य में)—(स्तब्ध बाणी में)

सखियो ! क्यो तुम लोग मिथ्या कल्पना करती हो ?

**राजा**—मित्र ! तुमने सुना ।

**विदूषक**—अरे ये पडित लोग मिथ्या विकल्पो से फललुब्ध वानरो की भॉति मूल न प्राप्त कर पल्लव ग्राही होते हैं और मूर्ख कटहल के बगीचे के माली की तरह मूल का अन्वेषण करता फल प्राप्त करता है । तो सुनो । मै ही व्याख्या

अलीकविकल्पै फललुब्धा इव मर्कटमूलमलभमाना पल्लवग्राहिणो भवन्ति, मूर्ख पुन पनसवनपालक इव मूलमन्विष्यन् फल प्राप्नोति। तस्माच्छृणोतु, अहमेव व्याख्यास्यामि। न खल्वेतत् सामान्यजनवचन किन्तु त्वमेवोपालभ्यसे। न खलु मृगलाञ्छनम् उज्झित्वाऽन्येन शशिकान्तपुत्रिका बद्धनिर्झरा प्रहृष्यति ।)

**राजा**—तदिद तर्के, अनाकरे पद्मरागरत्नम् ।

(पुनर्नेपथ्ये)

कह दे तक्खण प्फुडिदसिप्पिसपुडमुक्कमोतिअच्छाआ ।
थक्क तु सुमुहि अणजणाण णअणाण बाहकणा ॥ १५ ॥

(कथ ते तत्क्षणस्फुटितशुक्तिसपुटमुक्तमौक्तिकच्छाया ।
स्तोकीक्रियन्ता सुमुखि अनञ्जनयोर्नयनयोर्बाष्पकणा ॥ १५ ॥)

सक्किसिहिकह क्खु पसरन्तपारदरसच्छित्तकचणच्छाअ ।
तणु कदलीए परिपडुरत्तण डिभहरिणच्छि ॥ १६ ॥

(शिक्ष्यसे कथ खलु प्रसरत्पारदरससिक्तकाञ्चनच्छायम् ।
तनु कदल्या परिपाण्डुरत्व डिम्भहरिणाक्षि ॥ १६ ॥)

---

करुँगा। यह सामान्यजन के लिए नही कहा गया है किन्तु तुम्हारा उपालम्भ किया जा रहा है। चन्द्रकान्त की पुतली चन्द्रमा के अतिरिक्त दूसरे से जल-प्रस्राव करती नही प्रसन्न होती ।

**राजा**—तो मै यह समझता हूँ कि खजाने के बिना ही यह लाल रत्न निकला ।

(पुन नेपथ्य में)

तो क्यो सीपी के खुले सम्पुट के निकले मोतियो के समान तुम्हारे अश्रु बिन्दु झर रहे हैं ? हे सुन्दरि ! इन्हे रोको ॥ १५ ॥

हे मृगशावकनयनि ! पारा के रस से सिक्त सुवर्ण की भी छिटकती कान्ति वाले शरीर को कदली की पीतिमा क्यो सिखा रही ? ॥ १६ ॥

**कह णु तुए तरलिज्जति केलिपकेरुहग्गक्खलणेण।**
**णीसासा ट्ठिअहारट्ठिसठाणपरिमाणा॥ १७॥**

(कथन्नु त्वया ज्ञायन्ते केलिपङ्केरुहाग्रस्खलनेन।
निश्वासा स्थितहारयष्टिसस्थानपरिमाणा॥ १७॥)

**निबिडकण्टकिदकचुअत्तण फ्फुरइ पुणो देहदोब्बलम्।**
**वदण पुण हरिणकबिंबदीणं कह णु होइ॥ १८॥**

(निबिडकण्टकितकञ्चुकत्व स्फुरति पुनर्देहदौर्बल्यम्।
वदन पुनर्हरिणाङ्कबिम्बदीन कथ नु भवति॥ १८॥)

**अइ तुह विज्जाहरमल्लदेअदसणेण फ्फुडमागदा भगीओ।**
**ण विणा चद सेहालिआए विअसति कुसुमाइ॥ १९॥**

(अयि तव विद्याधरमल्लदेवदर्शनेन स्फुटमागता भङ्ग्य।
न विना चन्द्र शेफालिकाया विकसन्ति कुसुमानि॥ १९॥)

**विदूषक**—सिविणअदिट्ठा हिदोलियाचित्तसचारिदासालभजिअत्तणेण परिणदा गेदुअखेलिणी कव्ववधवअणा सच्चा ज्जेव एसा तुवे अक्खिता तुह चित्त अक्खीवदि। (स्वप्नदृष्टा हिन्दोलिकाचित्रसचारिताशालभञ्जिकात्वेन परिणता कन्दुकखेलिनी काव्यबन्धवचना सत्यैव एषा त्वया आक्षिप्ता तव चित्तमाक्षिपति।)

---

तुम्हारे नि श्वास क्रीडाकमलके अग्रभाग पर से होते हुए हार की लडियो तक पहुँच रहे है—इनका तुम्हे अनुभव क्यो नही हो रहा है ? ॥ १७॥

तुम्हारे कञ्चुक रोमाञ्चो से कण्टकित है एव तुम्हारे शरीर के दौर्बल्य का आभास हो रहा है। तुम्हारा मुख चन्द्र-बिम्ब सा दीन क्यो हो रहा है॥ १८॥

विद्याधरमल्ल देव के दर्शन से तुम्हारे सभी बहाने—तुम्हारी चाले स्पष्ट व्यक्त हो गई। चन्द्रिका के बिना शेफाली के पुष्प नही खिलते॥ १९॥

**विदूषक**—स्वप्न मे दिखाई दी, झूले के चित्र मे मिली, शालभञ्जिका के रूप मे परिणत हुई, गेद खेलने लगी, काव्य रचना करने लगी, सचमुच तुमने इसे आकृष्ट किया है और यह तुम्हारे चित्त को आकृष्ट कर रही है। (नेपथ्य में) सखि मृगाङ्कावलि। अब मै तुम्हारी स्वाभावक सच्ची [illegible]ती हूँगी।

**(नेपथ्ये)** सहि मिअकावलि ! सपद मए णिप्तग्गत्थए दूदीएहोदव्व । (सखि मृगाङ्कावलि ! साम्प्रत मया निसर्गस्थया दूत्या भवितव्यम् ।)

**राजा**-सैवेयमस्मिन्मनसि मन्मथेनेदानीमुत्कीर्यते मृगाङ्कावलीति पञ्चाक्षरी ।

**(नेपथ्ये)** रइदा मए तुहावत्थाणिवेदणत्थ महाराअस्स पुरदो पण्जिज्जा दुवे सिलोआ, ते पियसहीए सुणीअदु । (रचितौ मया तवावस्थानिवेदनार्थ महाराजस्य पुरत पटनीयो द्वौ श्लोकौ, तौ प्रियसखी शृणोतु ।)

**(सस्कृतमाश्रित्य)**

**चन्द्र चन्दनकर्दमेन लिखित यन्मार्ष्टि दष्टाधरा**
**काम पुष्पशर. किलेति सुमनोवर्ग लुनीते च यत् ।**
**वन्द्य निन्दति यच्च मन्मथमसौ भङ्क्त्वाऽग्रहस्ताङ्गुली**
**स्तत् काम सुभग ! त्वया वरतनुर्वातूलता लम्भिता ॥ २० ॥**

अपि च—

---

**राजा**—'मृगाङ्कावली' के वही ये पॉच अक्षर मेरे मन मे खोद-खोद कर अङ्कित कर रहा है ।

(नेपथ्य में) तुम्हारी अवस्था बताने के निमित्त महाराज के सामने पढ जाने योग्य मैने दो श्लोको की रचना की है, उन्हे प्रिय सखी सुनो ।

(सस्कृत के माध्यम से)

चन्दन के अवलेह से चन्द्रमा की आकृति बनाकर दॉतो से काटती है, उसे विनष्ट करती है । पुष्प कामदेव के बाण है, अत सभी प्रकार के पुष्पो को तोडती है । अगुलियॉ फोड़ फोडकर वन्दनीय कामदेव को बुरा-भला (गाली) सुनाती है । हे सुभग ! तुमने अपनी इच्छा से उस सुन्दरी को उन्मादावस्था की इस सीमा तक प्राप्त करा दिया है ॥ २० ॥

और भी—

**तापोऽम्भ प्रसृतिम्पच प्रचयवान् बाष्प प्रणालाञ्चित**
**श्वासा प्रेङ्खितहारयष्टिलतिका पाण्डिम्नि मग्नं वपु ।**
**किं वाऽन्यत् कथयामि रात्रिमखिला त्वन्मार्गवातायने**
**हस्तच्छत्रनिवारितेन्दुमहसस्तस्या स्थितिर्वर्तते ॥ २१ ॥**

**विदूषक**—अह उण जाणे अणुप्पविसीअ चलिदुम् । अहो, इह सुण्णचउक्किआसण्णा केवि बह्मरक्खसा जप्पति । भूअपिसाचावासट्ठाना सझा सण्णिहिदा वट्टदि, ता एहि गच्छह्म । (अह पुनर्जनि अनुप्रविश्य चलितुम् । आहो, इह शून्यचतुष्किकासन्ना केऽपि ब्रह्मराक्षसा जल्पन्ति । भूतपिशाचावासस्थाना सन्ध्या सन्निहिता वर्तते । तस्मादेहि गच्छाव ।)

**राजा**—यथाह भवान् (इति उभाववतरण नाटयत)

(नेपथ्ये)—सुखाय सायन्तनी सन्ध्या भवतु देवस्य । सम्प्रति हि—

**निर्यद्वासरजीवपिण्डकरण बिभ्रत् कवोष्णान् करान्**
**माञ्जिष्ठ रविबिम्बमम्बरतलादस्ताचल चुम्बति ।**

---

उसके शरीर का ताप समुद्र को भी तप्त कर देने वाला है । नेत्रो से ऑसू उमडकर प्रणाली की भॉति प्रवाहित होता है । उसके दीर्घश्वास हार की लडियो को दोलित करते है । शरीर अत्यन्त पीला पड गया है । अथवा और क्या कहूँ, हाथ के छत्र से ही चन्द्रमा की किरणो की बचाती हुई (दर्शनार्थ) तुम्हारे मार्ग के समीप झरोखे से लगी सारी रात बैठी रहती है ॥ २१ ॥

**विदूषक**—मैं समझता हूँ कि अब दरवाजे से प्रवेश कर चला जाय । यहॉ निर्जन चौकी के पास कुछ ब्रह्मराक्षस बोल रहे है । सन्ध्या, जो भूत-पिशाचो का आवास स्थान है, सन्निकट है । तो आओ चले ।

**राजा**—जैसा आप कहते है —(ऐसा ही हो) (दोनो उतरने का अभिनय करते हैं)

(नेपथ्य में) सायकालीन सन्ध्या महाराज के लिए सुखकर हो । इस समय जाते हुए दिनरूपी जीव का पिण्डभूत एव कुछ-कुछ गर्म किरणो को धारण करता मजीठ रग का लाल सूर्यमण्डल आकाश से अस्ताचल को प्राप्त हो रहा है । कुछ-कुछ अन्धकार आ जाने से थोडा-थोड़ा श्यामायमान जगत् धूम से काले पडे पुराने चित्र सा प्रतीत हो रहा है ॥ २२ ॥

**किञ्च स्तोकतम कलापकलनाश्यामायमान मनाग्**
**धूमश्यामपुराणचित्ररचनारूप जगज्जायते ॥ २२ ॥**

अपि च—

**सैरन्ध्रीकरकृष्टकङ्कणसरत्तारध्वनि सञ्चरद्**
**दूतीसूचितसन्धिविग्रहविधि सोल्लासलीलाचय ।**
**वारस्त्रीगणसज्जयमानशयन सन्नद्धपुष्पायुध**
**श्रीखण्डद्रवधौतसौधतल्को रम्य क्षणो वर्तते ॥ २३ ॥**

राजा—सन्ध्यामुपासितु देवीभवनमेव गच्छाव ।

**(इति निष्क्रान्तौ ।)**

**इति द्वितीयोऽङ्क**

---

और भी—

किसी स्थान पर दासी द्वारा हाथ पकड कर खीचने से कङ्कण की ऊची ध्वनि हो रही है । (अन्यत्र) दूती (नायका को) सन्धि-विग्रह की विधि बता रही है । (अन्य स्थल पर) उल्लासपूर्वक क्रीडा, केलि एव विकास का क्रम चल रहा है । वेश्याये अपनी-अपनी सेज बिछा रही है, कामदेव तैयार हो रहा है एव महलो की फर्श श्वेत चन्दन द्रव से धो दी गई है । इस प्रकार यह सन्ध्या का समय रमणीय ही हो रहा है ॥ २३ ॥

**राजा**—सन्ध्योपासन के निमित्त महारानी के भवन मे चले । (ऐसा कहकर रगमञ्च से चले गए ।)

**द्वितीय अङ्क समाप्त**

# अथ तृतीयोऽङ्कः

(तत प्रविशति चेटी)

**चेटी—(परिक्रम्य)** को विअ कालो वट्टदि पिअसहीए विअक्खणाए दिट्ठाए। उक्कण्ठाभरेण अस्ससीअरकरबिअ विअ करिदतमुसल फुट्टणभूइट्ठ वट्टदि मे हिअअ। ता कहि णु क्खु ता दक्खिस्स ? **(पुरोऽवलोक्य)** कध एषा पियसही किपि चितअन्ती इदो एव्व आअच्छदि। (क इव वालो वर्तते प्रियसख्या विचक्षणाया दृष्टाया। उत्कण्ठाभरेण अस्त्रशीकरकरम्बितमिव करिदन्तमुसल स्फुटनभूयिष्ठ वर्त्तते मे हृदयम्। तस्मात् क्व नु खलु ता द्रक्ष्यामि ? कथमेषा प्रियसखी किमपि चिन्तयन्ती इत एव आगच्छति ?)

(तत प्रविशति यथानिर्दिष्टा द्वितीया चेटी)

**द्वि० चेटी—(स्वगतम्)** अहो मतिणो पहु-कज्जे णिरदिसआ भत्तो। (अहो मन्त्रिणा प्रभुकाये निरनिशया भक्ति।)

---

(इसके अनन्तर दासी रगमञ्च पर आती है)

**दासी**— (घूमकर) प्रियसखी विचक्षणा का दर्शन पाये बहुत समय होगया। अत्यन्त उत्कण्ठा से मेरा हृदय फटा सा जा रहा है। तो देखूँ कहाँ उसका दर्शन होगा ? अरे कैसे यह प्रियसखी कुछ सोचती इधर आ रही है ?

(इसके बाद यथानिर्दिष्ट दूसरी दासी रगमञ्च पर आती है)

**दूसरी दासी**—(अपने मन में) अहो ! स्वामी के कार्य मे मन्त्री की अत्यधिक भक्ति है।

**प्रथमा**—कध महाभाअधेअजणकज्जसिद्धी विअ चिन्तिदोवणदा पिअ सही। **(स्वगतम्)** तापच्छा भविअ णअणाइ से पीहिस्स। (कथ महाभागधेयजन कार्य-सिद्धिरिव चिन्तितोपनता प्रियसखी ? तत्पश्चात् भूत्वा नयने अस्या पिधास्ये।)

**द्वितीया**—पिअसहीए सुलक्खणाए करप्फसो। (प्रियसख्या सुलक्षणाया कर-स्पर्श।) **[प्रकाशम्]** सहि सुलक्खणे! जाणिदासि ता मुच णअणाइ। (सखि सुलक्षणे! ज्ञातासि, तन्मुञ्च नयने।)

**सुलक्षणा—(नयने परित्यज्य सप्रणयकोपम्)** हला विअक्खणे! एत्तहमेते वि सलिलसित्तक्षगगुणगठिगाटे वि सिणेहे कध उब्भिण्णसिहाखजरीटपकखिणी वि-अ अदसणा वट्टसि? आ एसा दे कुप्पामि। (हला विचक्षणे, एतावन्मात्रेऽपि सलिलसिक्तशणगुणग्रथिगाटेऽपि कथमुद्भिन्नशिखा खञ्जरीटपक्षिणीव अदर्शना वर्तसे। तस्मादेषा ते कुप्यामि।)

**विचक्षणा—(सप्रश्रयम्)** –सहि सुलक्खणे! मा कुप्प, महामतिभागुराअणणि-ओओ एत्थ अवरज्झदि ण उण अह। (सखि सुलक्षणे मा कुप्य! महामन्त्रिभागुरा-यणनियोगोऽत्र अपराध्यति न पुनरहम्।)

---

**पहली**—(मन में) महान् व्यक्ति की कार्यसिद्धि की भाँति स्मरण करते ही कैसे प्रियसखी आ गई? तो इसके पीछे जाकर इसके नेत्रो को (हथेलियो से) बन्द करती हूँ।

**दूसरी**—प्रिय सखी सुलक्षणा के हाथ का स्पर्श है। (जोर से) सखि सुलक्षणे! मैने तुम्हे जान लिया, तो मेरे नेत्रो को छोड दो।

**सुलक्षणा**—अरी विचक्षणे! जलसे भीगी सन की रस्सी की गाँठ की भाँति इतनी अधिक घनिष्ठता होने पर भी उद्भिन्न शिखा वाले खजन पक्षी की तरह दिखाई नही पडती हो। (अतएव) मै तुमसे अप्रसन्न हूँ।

**विचक्षणा**—(नम्रतापूर्वक) सखि सुलक्षणे! क्रोध न करो। इसमे महामन्त्री भागु-रायण के आदेश का अपराध है, मेरा नही।

